रिक भावों को प्रकट कर देता, तो शायद मेरी धृष्टता होती और शेरसिंह की त्योरियाँ बदल जातीं। मैं यह भी न कह सका कि मेरे जीवन का सबसे सुखद भाग वही था जो ज्ञानसरोवर के तट पर व्यतीत हुआ था। किंतु मुझे इतना साहस भी न हुआ। मैंने दबी जबान से कहा—"क्या मैं मनुष्य नहीं हूँ?"

( ८ )

तीन दिन बीत गए। इन तीन दिनों में खूब मालूम हो गया कि पूर्व को आतिथ्य-कुशल क्यों कहते हैं। योरप का कोई दूसरा मनुष्य, जो यहाँ की सभ्यता से परिचित न हो, इन सत्कारों से ऊब जाता। किंतु मुझे इन देशों के रहन-सहन का बहुत अनुभव हो चुका है और मैं इसका आदर करता हूँ।

चौथे दिन मेरी विनय पर रानी प्रियवदा ने अपनी शेष कथा सुनानी शुरू की—

ऐ मुसाफ़िर, मैंने तुमसे कहा था कि अपनी रियासत का शासन भार मैंने श्रीधर पर रख दिया था और जितनी योग्यता और दूरदर्शिता से उन्होंने इस काम को सँभाला है उसकी प्रशंसा नहीं हो सकती। ऐसा बहुत कम हुआ है कि एक विद्वान् पंडित जिसका सारा जीवन पठन पाठन में व्यतीत हुआ हो, एक रियासत का बोझ सँभाले। किंतु राजा बीरबल की भाँति पं० श्रीधर भी सब कुछ कर सकते हैं। मैंने परीक्षार्थ उन्हें यह काम सौंपा था। अनुभव ने सिद्ध कर दिया कि वह इस कार्य के सर्वथा योग्य हैं। ऐसा जान पड़ता है मानो कुल-परंपरा ने उन्हें इस काम में अभ्यस्त कर दिया है। जिस समय उन्होंने इसका काम अपने हाथ में लिया, यह रियासत एक ऊजड़ ग्राम के सदृश थी। अब यह धन धान्य पूर्ण एक नगर है। शासन का कोई ऐसा विभाग नहीं जिस पर उनकी सूक्ष्म दृष्टि न पहुँची हो।

थोड़े ही दिनों में लोग उनके शील-स्वभाव पर मुग्ध हो गए। राजा रणधीरसिंह भी उन पर कृपादृष्टि रखने लगे। पंडितजी पहले शहर से बाहर एक ठाकुरद्वारे में रहते थे, किंतु जब राजा साहब से मेल जोल बढ़ा, तो उनके आग्रह से विवश होकर राज-महल में चले आए। यहाँ तक परस्पर मैत्री और घनिष्ठता बढ़ी कि मान-प्रतिष्ठा का विचार भी जाता रहा। राजा साहब पंडितजी से संस्कृत भी पढ़ते थे। उनके समय का अधिकांश पंडितजी के मकान पर ही कटता था। किंतु शोक! यह विद्याप्रेम, या शुद्ध मित्र भाव का आकर्षण न था। यह सौंदर्य का आकर्षण था। यदि उस समय मुझे लेश-मात्र भी संदेह होता कि रणधीरसिंह की यह घनिष्ठता कुछ और ही पहलू लिए हुए है, तो उसका अंत इतना खेद-जनक न होता जितना कि हुआ। उनकी दृष्टि विद्याधरी पर उस समय पड़ी जब वह ठाकुरद्वारे में रहती थी। राजा साहब स्वभावतः बड़े ही सच्चरित्र और संयमी पुरुष हैं, किन्तु जिस रूप ने मेरे पति जैसे देव पुरुष का ईमान डिगा दिया वह सब कुछ कर सकता है।

भोली-भाली विद्याधरी मनोविकारों की इस कुटिल नीति से बे-खबर थी। जिस प्रकार छलाँगें मारता हुआ हिरन व्याध की फैलाई हुई हरी-हरी घास देखकर उस ओर बढ़ता है और यह नहीं समझता कि प्रत्येक पग मुझे सर्वनाश की ओर लिए जाता है, उसी भाँति विद्याधरी को उसका चंचल मन अंधकार की ओर खींचे लिए जाता था। वह राजा साहब के लिये अपने हाथ से बीड़े लगा कर भेजती, पूजा के लिये चंदन रगड़ती। रानीजी से भी उसका बहनापा हो गया। वह एक क्षण के लिये भी उसे अपने पास से न जाने देतीं। दोनों साथ-साथ बाग की सैर करतीं, साथ साथ झूला झूलतीं, साथ साथ चौपड़ खेलतीं। यह उनका शृंगार करती और वह इसकी माँग चोटी सँवारती, मानों विद्याधरी ने रानी के हृदय में

वह स्थान प्राप्त कर लिया जो किसी समय मुझे प्राप्त था। लेकिन, वह गरीब क्या जानती थी कि जब मैं बाग की रविशों में विचरती हूँ, तो कुवासना मेरे तलवे के नीचे आँखें बिछाती है, जब मैं झूला झूलती हूँ, तो यह आड़ में बैठी हुई आनंद से झूमती है। इस एक सरल हृदय अबला स्त्री के लिये चारों ओर से चक्रव्यूह रचा जा रहा था।

इस प्रकार एक वर्ष बीत गया। राजा साहब का रब्त ज़ब्त दिनोंदिन बढ़ता जाता था। पण्डितजी से उनको वह स्नेह हो गया जो गुरु को अपने एक होनहार शिष्य से होता है। मैंने जब देखा कि आठों पहर का यह सहवास पंडितजी के काम में विघ्न डालता है, तो एक दिन मैंने उनसे कहा, यदि आपको कोई आपत्ति न हो, तो आप रियासत के देहातों का दौरा आरंभ कर दें और इस बात का पता लगायें कि देहातों में कृषकों के लिये बैंक खोलने में हमें प्रजा से कितनी सहानुभूति और कितनी सहायता की आशा करनी चाहिए। पंडितजी के मन की बात नहीं जानती, पर प्रत्यक्ष उन्होंने कोई आपत्ति नहीं की। दूसरे ही दिन प्रातःकाल चले गए। किंतु आश्चर्य है कि विद्याधरी उनके साथ न गई। अब तक पंडितजी जहाँ कहीं जाते थे, विद्याधरी परछाईं की भाँति उनके साथ रहती थी। असुविधा या कष्ट का विचार भी उसके मन में न आता था। पंडितजी कितना ही समझाएँ, कितना ही डराएँ, वह उनका साथ न छोड़ती थी। पर अब की बार कष्ट के विचार ने उसे कर्तव्य के मार्ग से विमुख कर दिया। पहले उसका पातिव्रत एक वृक्ष था जो उसके प्रेम की क्यारी में अकेला खड़ा था, किंतु अब उसी क्यारी में मैत्री की घास पात निकल आई थी जिसका पोषण भी उसी भोजन पर अवलंबित था।

( ६ )

ऐ मुसाफ़िर, छः महीने गुज़र गए और पंडित श्रीधर वापस न आए। पहाड़ों की चोटियों पर छाया हुआ हिम घुल घुलकर नदियों

में बहने लगा, उनकी गोद में फिर रंग-बिरंग के फूल लहलहाने लगे, चंद्रमा की किरणें फिर फूलों की महक सूँघने लगीं, पर्वतों के पक्षी अपनी वार्षिक यात्रा समाप्त कर फिर स्वदेश आ पहुँचे, किंतु पंडित जी रियासत के कामों में ऐसे उलझे कि मेरे निरंतर आग्रह करने पर भी अर्जुन-नगर न आए। विद्याधरी की ओर से वह इतने उदासीन क्यों हुए, समझ में नहीं आता था। उन्हें तो उसका वियोग एक क्षण के लिये भी असह्य था। किंतु उससे अधिक आश्चर्य की बात यह थी कि विद्याधरी ने भी आग्रह-पूर्ण पत्रों के लिखने के अतिरिक्त उनके पास जाने का कष्ट न उठाया। वह अपने पत्रों में लिखती, "स्वामीजी मैं बहुत व्याकुल हूँ, यहाँ मेरा जी ज़रा भी नहीं लगता, एक एक दिन एक एक वर्ष के समान जाता है, न दिन को चैन है न रात को नींद। क्या आप मुझे भूल गए? मुझसे कौन-सा अपराध हुआ? क्या आपको मुझ पर दया भी नहीं आती? मैं आपके वियोग में रो-रोकर मरी जाती हूँ। नित्य स्वप्न देखती हूँ कि आप आ रहे हैं, पर यह स्वप्न कभी सच्चा नहीं होता।" उसके पत्र ऐसे ही प्रेम मय शब्दों से भरे होते थे और इसमें भी कोई संदेह नहीं कि जो कुछ वह लिखती थी वह भी अक्षरशः सत्य था। मगर, इतनी व्याकुलता, इतनी चिंता और इतनी उद्विग्नता पर भी उसके मन में कभी यह प्रश्न न उठा कि क्यों न मैं ही उनके पास चली चलूँ।

बहुत ही सुहावनी ऋतु थी। ज्ञानसागर में यौवन-काल की अभिलाषाओं की भाँति कमल के फूल खिले हुए थे। राजा रणधीर-सिंह की पचीसवीं जयंती का शुभ-मुहूर्त आया। सारे नगर में आनंदोत्सव की तैयारियाँ होने लगीं। गृहिणियाँ कोरे-कोरे दीपक पानी में भिगोने लगीं कि अधिक तेल न सोख जायँ। चैत की पूर्णिमा थी, किंतु दीपक की जगमगाहट ने ज्योत्स्ना को मात कर दिया था

मैंने राजा साहब के लिये इस्फ़हान से एक रत्न जड़ित तलवार मँगा रक्खी थी। दरबार के अन्य जागीरदारों और अधिकारियों ने भी भाँति भाँति के उपहार मँगा रक्खे थे। मैंने विद्याधरी के घर जाकर देखा, तो वह एक पुष्प हार गूँथ रही थी। मैं आध घंटे तक उसके सम्मुख खड़ी रही, किंतु वह अपने काम में इतनी व्यस्त थी कि उसे मेरी आहट भी न मिली। तब मैंने धीरे से पुकारा—"बहन!" विद्याधरी ने चौंककर सिर उठाया और बड़ी शीघ्रता से वह हार फूल की डाली में छिपा, लज्जित होकर बोली—"क्या तुम देर से खड़ी हो?" मैंने उत्तर दिया—"आध घंटे से अधिक हुआ।"

विद्याधरी के चेहरे का रंग उड़ गया, आँखें झुक गईं, कुछ हिचकिचाई, कुछ घबराई। फिर अपने अपराधी हृदय को इन शब्दों से शांत किया—"यह हार मैंने ठाकुरजी के लिये गूँथा है।" उस समय विद्याधरी की घबराहट का भेद मैं कुछ न समझी। ठाकुरजी के लिये हार गूँथना क्या कोई लज्जा की बात है? फिर जब वह हार मेरी नज़रों से छिपा दिया गया, तो उसका ज़िक्र ही क्या? हम दोनों ने कितनी ही बार साथ बैठकर हार गूँथे थे। कोई निपुण मालिन भी हमसे अच्छे हार न गूँथ सकती थी। मगर इसमें शर्म क्या? दूसरे दिन यह रहस्य मेरी समझ में आ गया। वह हार राजा रणधीरसिंह को उपहार में देने के लिये बनाया गया था।

यह बहुत सुंदर वस्तु थी। विद्याधरी ने अपना सारा चातुर्य उसके बनाने में ख़र्च किया था। कदाचित् यह सबसे उत्तम वस्तु थी जो वह राजा साहब की भेंट कर सकती थी। वह ब्राह्मणी थी। राजा साहब की गुरुमाता थी। उसके हाथों से यह उपहार बहुत ही शोभा देता था, किंतु यह बात उसने मुझसे छिपाई क्यों?

मुझे उस दिन, रात-भर नींद न आई। उसके इस रहस्य भाव ने उसे मेरी नज़रों से गिरा दिया। एक बार आँख झपकी, तो मैंने

उसे स्वप्न म देखा, मानो वह एक सुदर पुष्प है, किंतु उसकी बास निकल गई है। वह मुझसे गले मिलने के लिये बढ़ी, किंतु मैं हट गई और बोली—"तूने मुझसे वह बात छिपाई क्यों ?"

( १० )

ऐ मुसाफ़िर, राजा रणधीरसिंह की उदारता ने प्रजा को माला माल कर दिया। रईसों और अमीरों ने ख़िलअतें पाईं। किसी को घोड़ा मिला, किसी को जागीर मिली। मुझे उन्होंने श्रीभगवद् गीता की एक प्रति एक मखमली बस्ते में रखकर दी। विद्या धरी को एक बहुमूल्य जड़ाऊ कंगन मिला। उस कंगन में अन मोल हीरे जड़े हुए थे। देहली के निपुण स्वर्णकारों ने उसके बनाने में अपनी कला का चमत्कार दिखाया था। विद्याधरी को अब तक आभूषणों से इतना प्रेम न था। अब तक सादगी ही उसका आभूषण और पवित्रता ही उसका शृंगार थी, पर इस कंगन पर वह लोट पोट हो गई।

आषाढ़ का महीना आया। घटाएँ गगन-मंडल में मँडला लगीं। पंडित श्रीधर को घर की सुध आई। पत्र लिखा कि आ रहा हूँ। विद्याधरी ने मकान ख़ूब साफ़ कराया और स्व अपना बनाव-शृंगार किया। उसके वस्त्रों से चंदन की महक उ रही थी। उसने कंगन को संदूकचे से निकाला और सोचने लग कि इसे पहनूँ या न पहनूँ ? उसके मन ने निश्चय किया कि पहनना चाहिए। संदूक बंद करके रख दिया।

सहसा लौंडी ने आकर सूचना दी कि पंडितजी आ गए। य सुनते ही विद्याधरी लपककर उठी, किंतु पति के दर्शनों की उत् कता उसे द्वार की ओर न ले गई। उसने बड़ी फुर्ती से संदूक खोला, कंगन निकालकर पहना और अपनी सूरत आइने देखने लगी।

इधर पंडितजी प्रेम की उत्कंठा में क़दम बढ़ाते दालान से आँगन, और आँगन से विद्याधरी के कमरे में आ पहुँचे। विद्याधरी ने आकर उनके चरणों को अपने सिर से स्पर्श किया। पंडितजी उसका यह शृंगार देखकर दंग रह गए। एकाएक उनकी दृष्टि उस कंगन पर पड़ी। राजा रणधीरसिंह की संगति ने उन्हें रत्नों का पारखी बना दिया था। ध्यान से देखा, तो एक-एक नगीना एक-एक हज़ार का था। चकित होकर बोले—"यह कंगन कहाँ मिला ?"

विद्याधरी ने जवाब पहले ही सोच रक्खा था। रानी प्रियंवदा ने दिया है। यह जीवन में पहला अवसर था कि विद्याधरी ने अपने पतिदेव से कपट किया। जब हृदय शुद्ध न हो, तो मुख से सत्य क्योंकर निकले। यह कंगन नहीं, एक विषैला नाग था।

( ११ )

एक सप्ताह गुज़र गया। विद्याधरी के चित्त की शांति और प्रसन्नता लुप्त हो गई थी। ये शब्द कि 'रानी प्रियंवदा ने दिया है' प्रतिक्षण उसके कानों में गूँजा करते। वह अपने को धिक्कारती कि मैंने अपने प्राणाधार से क्यों कपट की। बहुधा रोया करती। एक दिन उसने सोचा कि क्यों न चलकर पति से सारा वृत्तांत कह दूँ। क्या वह मुझे क्षमा न करेंगे ? यह सोचकर वह उठी, किंतु पति के सम्मुख जाते ही उसकी ज़बान बंद हो गई। वह अपने कमरे में आई और फूट-फूटकर रोने लगी। कंगन पहनकर उसे बहुत आनंद हुआ था। इसी कंगन ने उसे हँसाया था। अब वही रुला रहा था।

विद्याधरी ने रानी के साथ बाग़ों में सैर करना छोड़ दिया। चौपड़ और शतरंज उसके नाम को रोया करते। वह सारे दिन अपने कमरे में पड़ी रोया करती और सोचती कि क्या करूँ।

काले वस्त्र पर काला दाग छिप जाता है, किंतु उज्ज्वल वस्त्र पर कालिमा की एक बूँद भी झलकने लगती है। वह सोचती, इसी कंगन ने मेरा सुख हर लिया है, यही कंगन मुझे रक्त के आँसू रुला रहा है। सर्प जितना सुंदर होता है, उतना ही विषाक्त भी होता है। यह सुंदर कंगन विष धर नाग है, मैं उसका सिर कुचल डालूँगी। यह निश्चय करके उसने एक दिन अपने कमरे में कोयले का अलाव जलाया, चारों तरफ़ के किवाड़ बंद कर दिए और उस कंगन को जिसने उसके जीवन को संकटमय बना रक्खा था, संदूक़चे से निकाल कर आग में डाल दिया। एक दिन वह था कि यह कंगन उसे प्राणों से भी प्यारा था! उसे मख़मली संदूक़चे में रखती थी। आज उसे इतनी निर्दयता से आग में जला रही है।

विद्याधरी अलाव के सामने बैठी हुई थी, कि इतने में पंडित श्रीधर ने द्वार खटखटाया। विद्याधरी को काटो, तो लहू नहीं। उसने उठकर द्वार खोल दिया और सिर झुकाकर खड़ी हो गई। पंडितजी ने बड़े आश्चर्य से कमरे में निगाह दौड़ाई, पर रहस्य कुछ समझ में न आया। पूछा, किवाड़ बंद करके क्या हो रहा है? विद्याधरी ने उत्तर न दिया। तब पंडितजी ने छड़ी उठा ली और अलाव को कुरेदा, तो कंगन निकल आया। उसका संपूर्णतः रूपांतर हो गया था। न वह चमक थी, न वह रंग, न वह आकार, घबराकर बोले—"विद्याधरी, तुम्हारी बुद्धि कहाँ है?"

विद्या०—भ्रष्ट हो गई है।

पंडित०—इस कंगन ने तुम्हारा क्या बिगाड़ा था?

विद्या०—इसने मेरे हृदय में आग लगा रक्खी थी।

पंडित०—ऐसी अमूल्य वस्तु मिट्टी में मिल गई।

विद्या०—इसने उससे भी अमूल्य वस्तु का अपहरण किया है।

पंडित०—तुम्हारा सिर तो नहीं फिर गया है?

विद्या०—शायद आपका अनुमान सत्य है।

पंडितजी ने विद्याधरी की ओर चुभनेवाली निगाहों से देखा। विद्याधरी की आँख नीचे को झुक गई। वह उनसे आँखें न मिला सकी। भय हुआ कि कहीं यह तीव्र दृष्टि मेरे हृदय में न घुस जाय। पंडितजी कठोर स्वर में बोले—"विद्याधरी, तुम्हें स्पष्ट कहना होगा।"

विद्याधरी से अब न रहा गया, वह रोने लगी और पण्डितजी के सम्मुख धरती पर गिर पड़ी।

( १२ )

विद्याधरी को जब सुध आई, तो पण्डितजी का वहाँ पता न था। घबराई हुई बाहर के दीवानख़ाने में आई, मगर वहाँ भी उन्हें न पाया। नौकरों से पूछा, तो मालूम हुआ कि घोड़े पर सवार होकर ज्ञानसागर की ओर गए हैं। यह सुनकर विद्याधरी को कुछ ढाढ़स हुआ। वह द्वार पर खड़ी होकर उनकी राह देखती रही। दोपहर हुआ, सूर्य सिर पर आया, संध्या हुई, चिड़ियाँ बसेरा लेने लगीं, फिर रात आई, गगन में तारागण जगमगाने लगे, किंतु विद्याधरी दीवार की भाँति खड़ी पति का इंतज़ार करती रही। रात भीग गई, वन-जंतुओं के भयानक शब्द कानों में आने लगे, सन्नाटा छा गया। सहसा उसे घोड़े के टापों की ध्वनि सुनाई दी। उसका हृदय धड़कने लगा। आनन्दोन्मत्त होकर द्वार के बाहर निकल आई, किंतु घोड़े पर सवार न था। विद्याधरी को विश्वास हो गया कि अब पतिदेव के दर्शन न होंगे। या तो उन्होंने सन्यास ले लिया, या आत्मघात कर लिया। उसके कंठ से नैराश्य और विषाद में डूबी हुई ठंडी साँस निकली। वहीं भूमि पर बैठ गई, और सारी रात खून के आँसू बहाती रही। जब उषा की निद्रा भंग हुई और पक्षी आनंद-गान करने लगे, तब वह दुखिया उठी और अंदर जाकर लेट रही।

जिस प्रकार सूर्य की ताप जल को सोख लेती है, उसी भाँति शोक की ताप ने विद्याधरी का रक्त जला दिया। मुख से ठंडी साँस निकलती थी, आँखों से गर्म आँसू बहते थे। भोजन से अरुचि हो गई और जीवन से घृणा। इसी अवस्था में एक दिन राजा रणधीरसिंह सहवेदना-भाव से उसके पास आए। उन्हें देखते ही विद्याधरी की आँखें रक्तवर्ण हो गईं, क्रोध से ओठ काँपने लगे, झल्लाई हुई नागिन की भाँति फुफकारकर उठी और राजा के सम्मुख आकर कर्कश-स्वर में बोली—"पापी, यह आग तेरी ही लगाई हुई है। यदि मुझमें अब भी कुछ सत्य है, तो तुझे इस दुष्टता के कटुए फल मिलेंगे।" यह तीर के-से शब्द राजा के हृदय में चुभ गए। मुँह से एक शब्द भी न निकला। काल से न डरनेवाला राजपूत एक स्त्री की आग्नेय दृष्टि से काँप उठा।

( १३ )

एक वर्ष बीत गया, हिमालय पर मनोहर हरियाली छाई, फूलों ने पर्वत की गोद में क्रीड़ा करनी शुरू की। यह ऋतु भी बीती, जल-थल ने बर्फ़ की सफ़ेद चादर ओढ़ी, जल-पक्षियों की मालाएँ मैदानों की ओर उड़ती हुई दिखाई देने लगीं। यह मौसम भी गुज़रा। नदी-नालों में दूध की धारें बहने लगीं, चन्द्रमा की स्वच्छ निर्मल ज्योति ज्ञानसागर में थिरकने लगी, परंतु पंडित श्रीधर की कुछ टोह न लगी।

विद्याधरी ने राजभवन त्याग दिया और एक पुराने, निर्जन मंदिर में तपस्विनियों की भाँति दिन काटने लगी। उस दुखिया की दशा कितनी करुणाजनक थी, उसे देखकर मेरी आँखें भर आती थीं। वह मेरी प्यारी सखी थी। उसकी संगति में मेरे जीवन के कई वर्ष आनंद से व्यतीत हुए थे। उसका यह अपार दुःख देखकर अपना दुःख भूल गई। एक दिन वह था कि उसने अपने पातिव्रत के बल पर

मनुष्य को पशु के रूप में परिणत कर दिया था और आज यह दिन है कि उसका पति भी उसे त्याग रहा है। किसी स्त्री के हृदय पर इससे अधिक लज्जाजनक, इससे अधिक प्राणघातक, आघात नहीं लग सकता। उसकी तपस्या ने मेरे हृदय में उसे फिर उसी सम्मान पद पर बिठा दिया। उसके सतीत्व पर फिर मेरी श्रद्धा हो गई। किंतु उससे कुछ पूछते या सांत्वना देते मुझे संकोच होता था। मैं डरती थी कि कहीं विद्याधरी यह न समझे कि मैं उससे बदला ले रही हूँ। कई महीनों के बाद जब विद्याधरी ने अपने हृदय का बोझ हलका करने के लिये स्वयं मुझसे यह वृत्तांत कहा, तो मुझे ज्ञात हुआ कि यह सब काँटे राजा रणधीरसिंह के बोए हुए थे। उन्हीं की प्रेरणा से रानीजी ने उसे पंडितजी के साथ जाने से रोका। उसके स्वभाव ने जो कुछ रंग बदला वह रानीजी ही की कुसंगति का फल था। उन्हीं की देखादेखी उसे बनाव शृंगार की चाट पड़ी, उन्हीं के मना करने से उसने कंगन का भेद पंडितजी से छिपाया। ऐसी घटनाएँ स्त्रियों के जीवन में नित्य होती रहती हैं और उन्हें जरा भी शंका नहीं होती। विद्याधरी का पातिव्रत आदर्श था। इस-लिये यह विचलता उसके हृदय में चुभने लगी। मैं यह नहीं कहती कि विद्याधरी कर्तव्य पथ से विचलित नहीं हुई, चाहे किसी के बहकाने से, चाहे अपने भोलेपन से, उसने कर्तव्य का सीधा रास्ता छोड़ दिया, परंतु पाप-कल्पना उसके दिल से कोसों दूर थी।

(१४)

ऐ मुसाफिर, मैंने पंडित श्रीधर का पता लगाना शुरू किया। मैं उनकी मनोवृत्ति से परिचित थी। वह श्रीरामचंद्र के भक्त थे। कौशल-पुरी की पवित्र भूमि और सरयू नदी के रमणीक तट उनके जीवन के सुख स्वप्न थे। मुझे ख्याल आया कि संभव है, उन्होंने अयोध्या की राह ली हो। कहीं मेरे प्रयत्न से उनकी खोज मिल जाती और मैं उन्हें

लाकर विद्याधरी के गले से मिला देती, तो मेरा जीवन सफल हो जाता। इस विरहिणी ने बहुत दुःख झेले हैं। क्या अब भी देवताओं को उस पर दया न आवेगी? एक दिन मैंने शेरसिंह से सलाह की और पाँच विश्वस्त मनुष्यों के साथ अयोध्या चली। पहाड़ों से नीचे उतरते ही रेल मिल गई। उसने हमारी यात्रा सुलभ कर दी। बीसवें दिन मैं अयोध्या पहुँच गई और एक धर्मशाले में ठहरी। फिर सरयू में स्नान करके श्रीरामचंद्र के दर्शन को चली। मंदिर के आँगन में पहुँची ही थी कि पंडित श्रीधर की सौम्य मूर्ति दिखाई दी। वह एक कुशासन पर बैठे रामायण का पाठ कर रहे थे और सहस्रों नर-नारी बैठे हुए उनकी अमृत-वाणी का आनंद उठा रहे थे।

पंडितजी की दृष्टि मुझ पर ज्यों ही पड़ी, वह आसन से उठकर मेरे पास आए और बड़े प्रेम से मेरा स्वागत किया। दो ढाई घंटे तक उन्होंने मुझे उस मंदिर की सैर कराई। मंदिर की छत पर से सारा नगर शतरंज की बिसात की भाँति मेरे पैरों के नीचे फैला हुआ दिखाई देता था। मंदगामिनी वायु सरयू के तरंगों को धीरे-धीरे थपकियाँ दे रही थी। ऐसा जान पड़ता था मानो स्नेहमयी माता ने इस नगर को अपने गोद में लिया हो। यहाँ से जब मैं अपने डेरे को चली, तो पंडितजी भी मेरे साथ आए। जब वह इतमीनान से बैठे, तो मैंने कहा—"आपने तो हम लोगों से नाता ही तोड़ लिया।"

पंडितजी ने दुःखित होकर कहा—"विधाता की यही इच्छा थी, तो मेरा क्या वश। अब तो श्रीरामचंद्र की शरण आ गया हूँ और शेष जीवन उन्हीं की सेवा की भेंट करूँगा।"

मैं—आप तो श्रीरामचंद्र की शरण आ गए हैं, उस अबला विद्याधरी को किसकी शरण छोड़ दिया है?

पंडित०—आपके मुख से ये शब्द शोभा नहीं देते।

मैंने उत्तर दिया—"विद्याधरी को मेरी सिफ़ारिश की आवश्यकता नहीं। अगर आपने उसके पातिव्रत पर संदेह किया है, तो आपसे ऐसा भीषण पाप हुआ है जिसका प्रायश्चित्त आप बार बार जन्म लेकर भी नहीं कर सकते। आपकी यह भक्ति इस अधर्म का निवारण नहीं कर सकती। आप क्या जानते हैं कि आपके वियोग में उस दुखिया का जीवन कैसे कट रहा है।"

पंडितजी ने ऐसा मुँह बना लिया मानो इस विषय में वह अंतिम शब्द कह चुके। पर मैं इतनी आसानी से उनका पीछा क्यों छोड़ने लगी थी। मैंने सारी कथा आद्योपांत सुनाई और रणधीरसिंह की कपट नीति का रहस्य खोल दिया। तब पंडितजी की आँखें खुलीं। मैं वाणी में कुशल नहीं हूँ, किंतु उस समय सत्य और न्याय के पक्ष ने मेरे शब्दों को बहुत ही प्रभावशाली बना दिया था। ऐसा जान पड़ता था मानो मेरी जिह्वा पर सरस्वती विराजमान हों। अब वह बातें याद आती हैं, तो मुझे स्वयं आश्चर्य होता है। आख़िर विजय मेरे ही हाथ रही। पंडितजी मेरे साथ चलने को तैयार हो गए।

( १४ )

यहाँ आकर मैंने शेरसिंह को यहीं छोड़ा और पंडितजी के साथ अर्जुन नगर चली। हम दोनों अपने विचारों में मग्न थे। पंडितजी की गर्दन शर्म से झुकी हुई थी; क्योंकि अब वह रूठनेवाले नहीं, मनानेवाले थे।

आज प्रणय के सूखे हुए धान में फिर पानी पड़ेगा, प्रेम की सूखी हुई नदी फिर उमड़ेगी!

जब हम विद्याधरी के द्वार पर पहुँचे, तो दिन चढ़ आया था। पंडितजी बाहर ही रुक गए थे। मैंने भीतर जाकर देखा, तो विद्याधरी

पूजा पर थी। किंतु यह किसी देवता की पूजा न थी। देवता के स्थान पर पंडितजी की खड़ाऊँ रक्खी हुई थी। पातिव्रत का यह अलौकिक दृश्य देखकर मेरा हृदय पुलकित हो गया। मैंने दौड़कर विद्याधरी के चरणों पर सिर झुका दिया। उसका शरीर सूखकर काँटा हो गया था और शोक ने कमर झुका दी थी।

विद्याधरी ने मुझे उठाकर छाती से लगा लिया और बोली—"बहन, मुझे लज्जित न करो। खूब आईं, बहुत दिनों से जी तुम्हें देखने को तरस रहा था।"

मैंने उत्तर दिया—"ज़रा अयोध्या चली गई थी।"

जब हम दोनों अपने देश में थीं, तो जब मैं कहीं जाती, तो विद्याधरी के लिये कोई न-कोई उपहार अवश्य लाती। उसे यह बात याद आ गई। सजल नयन होकर बोली—"मेरे लिये भी कुछ लाईं?"

मैं—एक बहुत अच्छी वस्तु लाई हूँ।

विद्या०—क्या है देखूँ?

मैं—पहले बूझ जाओ।

विद्या०—सुहाग की पिटारी होगी।

मैं—नहीं, उससे अच्छी।

विद्या०—ठाकुरजी की मूर्ति।

मैं—नहीं, उससे भी अच्छी।

विद्या०—मेरे प्राणाधार का कोई समाचार।

मैं—उससे भी अच्छा।

विद्याधरी प्रबल आवेश से व्याकुल होकर उठी कि द्वार पर जाकर पति का स्वागत करे, किंतु निर्बलता ने मन की अभिलाषा न निकलने दी। तीन बार सँभली और तीन बार गिरी। तब मैंने उसका सिर अपनी गोद में रख लिया और आँचल से हवा करने

लगी। उसका हृदय बड़े वेग से धड़क रहा था और पति दर्शन का आनंद आँखों से आँसू बनकर निकलता था।

जब ज़रा चित्त सावधान हुआ, तो उसने कहा—"उन्हें बुला लो, उनका दर्शन मुझे रामबाण हो जायगा।"

ऐसा ही हुआ। ज्यों ही पंडितजी अंदर आए, विद्याधरी उठकर उनके पैरों से लिपट गई। देवी ने बहुत दिनों के बाद पति के दर्शन पाए हैं। अश्रु-धारा से उनके पैर पखार रही है।

मैंने वहाँ ठहरना उचित न समझा। इन दोनों प्राणियों के हृदय में कितनी ही बात आ रही होगी, दोनों क्या कहना और क्या-क्या सुनना चाहते होंगे, यह विचारकर मैं उठ खड़ी हुई और बोली—"बहन, अब मैं जाती हूँ, शाम को फिर आऊँगी।" विद्याधरी ने मेरी ओर आँखें उठाईं, पुतलियों के स्थान पर हृदय रक्खा हुआ था। दोनों आँखें आकाश की ओर उठाकर बोली—"ईश्वर तुम्हें इस यश का फल दें।'

( १६ )

ऐ मुसाफ़िर, मैंने दो बार पंडित श्रीधर को मौत के मुँह से बचाया था, किंतु आज का सा आनंद मुझे कभी न प्राप्त हुआ था।

जब मैं ज्ञानसागर पर पहुँची, तो दोपहर हो आया था। विद्याधरी की शुभ कामना मुझसे पहले ही पहुँच चुकी थी। मैंने देखा कि कोई पुरुष गुफा से निकलकर ज्ञानसागर की ओर चला जाता है। मुझे आश्चर्य हुआ कि इस समय यहाँ कौन आया। लेकिन जब वह समीप आ गया, तो मेरे हृदय में ऐसी तरंगे उठने लगीं मानो वह छाती से बाहर निकल पड़ेगा। यह मेरे प्राणेश्वर, मेरे पतिदेव थे। मैं उनके चरणों पर गिरना ही चाहती थी कि उनका कर पाश मेरे गले में पड़ गया।

पूरे दस वर्षों के बाद आज मुझे यह शुभ-दिन देखना नसीब हुआ। मुझे उस समय ऐसा जान पड़ता था कि ज्ञानसागर के कमल मेरे ही लिये खिले हैं, गिरिराज ने मेरे ही लिये फूल की शय्या बिछाई है, हवा मेरे ही लिये झूमती हुई आ रही है।

दस वर्षों के बाद मेरा उजड़ा हुआ घर बसा, गए हुए दिन लौटे। मेरे आनन्द का अनुमान कौन कर सकता है।

मेरे पति ने प्रेम-करुण आँखों से देखकर कहा—"प्रियवदा!"

# त्यागी का प्रेम

लाला गोपीनाथ को युवावस्था में ही दर्शन से प्रेम हो गया था। अभी वह इंटरमीडियट-क्लास में थे, कि मिल और बर्कले के वैज्ञानिक विचार उनके कंठस्थ हो गए थे। उन्हें किसी प्रकार के विनोद-प्रमोद से रुचि न थी, यहाँ तक कि कॉलेज के क्रिकेट-मैचों में भी उनको उत्साह न होता था। हास्य परिहास से कोसों भागते और उनसे प्रेम की चर्चा करना तो मानो बच्चे को जूजू से डराना था। प्रातःकाल घर से निकल जाते और शहर से बाहर किसी सघन वृक्ष की छाँह में बैठकर दर्शन का अध्ययन करने में निरत हो जाते। काव्य, अलंकार, उपन्यास, सभी को त्याज्य समझते थे। शायद ही अपने जीवन में उन्होंने कोई क़िस्से-कहानी की किताब पढ़ी हो। इसे केवल समय का दुरुपयोग ही नहीं, वरन् मन और बुद्धि-विकास के लिये घातक ख़याल करते थे। इसके साथ ही वह उत्साह-हीन न थे। सेवा-समितियों में बड़े उत्साह से भाग लेते। स्वदेश वासियों की सेवा के किसी अवसर को हाथ से न जाने देते। बहुधा मुहल्ले के छोटे छोटे दूकानदारों की दूकान पर जा बैठते और उनके घाटे-टोटे, मंदे तेज़े की राम कहानी सुनते।

शनैः-शनैः कॉलेज से उन्हें घृणा हो गई। उन्हें अब अगर किसी विषय से प्रेम था, तो वह दर्शन था। कॉलेज की बहुविषयक शिक्षा उनके दर्शनानुराग में बाधक होती। अतएव उन्होंने कॉलेज छोड़ दिया और एकाग्रचित्त होकर विज्ञानोपार्जन करने लगे। किंतु दर्शनानुराग के साथ ही-साथ उनका देशानुराग भी बढ़ता गया और कॉलेज छोड़ने के थोड़े ही दिनों बाद वह अनिवार्यतः जाति सेवकों

के दल में सम्मिलित हो गए। दर्शन में भ्रम था, अविश्वास था, अंधकार था, जाति-सेवा में सम्मान था, यश था और दीनों का आशीर्वाद था। उनका वह सदनुराग जो बरसों से वैज्ञानिक वादों के नीचे दबा हुआ था, वायु के प्रचंड वेग के साथ निकल पड़ा। नगर के सार्वजनिक क्षेत्र में कूद पड़े। देखा, तो मैदान ख़ाली था। जिधर आँख उठाते, सन्नाटा दिखाई देता। ध्वजाधारियों की कमी न थी, पर सच्चे हृदय कहीं नज़र न आते थे। चारों ओर से उनकी खींच होने लगी। किसी संस्था के मंत्री बने, किसी के प्रधान, किसी के कुछ, किसी के कुछ। इसके आवेश में दर्शनानुराग भी विदा हुआ। पिंजरे में गानेवाली चिड़िया विस्तृत पर्वत राशियों में आकर अपना राग भूल गई। अब भी वह समय निकालकर दर्शन ग्रंथों के पन्ने उलट पलट लिया करते थे, विचार और अनुशीलन का अवकाश कहाँ? नित्य मन में यही संग्राम होता रहता कि किधर जाऊँ? उधर या इधर? विज्ञान अपनी ओर खींचता, देश अपनी ओर।

एक दिन वह इसी उलझन में नदी के तट पर बैठे हुए थे। जलधारा-तट के दृश्यों और वायु के प्रतिकूल झोंकों की परवा न करते हुए बड़े वेग के साथ अपने लक्ष्य की ओर बढ़ी चली जाती थी। पर लाला गोपीनाथ का ध्यान इस तरफ़ न था। वह अपने स्मृति-भंडार में किसी ऐसे तत्वज्ञानी पुरुष को खोज निकालना चाहते थे जिसने जाति सेवा के साथ विज्ञानसागर में गोते लगाए हों। सहसा उनके कॉलेज के एक अध्यापक, पंडित अमरनाथ अग्निहोत्री, आकर उनके समीप बैठ गए और बोले—"कहिए लाला गोपीनाथ, क्या ख़बरें हैं?"

गोपीनाथ ने रुखाई से उत्तर दिया—"कोई नई बात तो नहीं हुई। पृथ्वी अपनी गति से चली जा रही है।'

अमरनाथ—म्युनिसिपल वार्ड नंबर २१ की जगह ख़ाली है, उसके लिये किसे चुनना निश्चित किया है ?

गोपी०—देखिए कौन होता है। आप भी खड़े हुए हैं ?

अमर०—अजी मुझे तो लोगों ने ज़बरदस्ती घसीट लिया, नहीं तो मुझे इतनी फ़ुर्सत कहाँ ?

गोपी०—मेरा भी यही विचार है। अध्यापकों का क्रियात्मक राजनीति में फँसना बहुत अच्छी बात नहीं।

अमरनाथ इस व्यंग्य से बहुत लज्जित हुए। एक क्षण के बाद प्रतिकार के भाव से बोले—"तुम आजकल दर्शन का अभ्यास करते हो या नहीं ?"

गोपी०—बहुत कम। इसी दुविधा में पड़ा हुआ हूँ कि राष्ट्रीय सेवा का मार्ग ग्रहण करूं या सत्य की खोज में जीवन व्यतीत करूँ।

अमर०—राष्ट्रीय संस्थाओं में सम्मिलित होने का समय अभी तुम्हारे लिये नहीं आया। अभी तुम्हारी उम्र ही क्या है। जब तक विचारों में गाम्भीर्य और सिद्धांतों पर दृढ़ विश्वास न आ जाय उस समय तक केवल क्षणिक आवेशों के वशवर्ती होकर किसी काम में कूद पड़ना अच्छी बात नहीं। राष्ट्रीय सेवा बड़े उत्तरदायित्व का काम है।

( २ )

गोपीनाथ ने निश्चय कर लिया, मैं जाति सेवा में जीवन क्षेप करूँगा। अमरनाथ ने भी यही फ़ैसला किया कि मैं म्युनिसिपलिटी में अवश्य जाऊँगा। दोनों का परस्पर विरोध उन्हें कर्मक्षेत्र की ओर खींच ले गया। गोपीनाथ की साख पहले ही से जम गई थी। घर के धनी थे। शक्कर और सोने चांदी की दलाली होती थी। व्यापारियों में उनके पिता का बड़ा मान था। गोपीनाथ के दो बड़े

भाई थे। वे भी दलाली करते थे। परस्पर मेल था, धन था, संतानें थीं। अगर न थी, तो शिक्षा और शिक्षित समुदाय में गणना। यह बात गोपीनाथ की बदौलत प्राप्त हो गई। इसलिये उनकी स्वच्छंदता पर किसी ने आपत्ति नहीं की, किसी ने उन्हें धनोपार्जन के लिये मजबूर नहीं किया। अतएव गोपीनाथ निश्चिंत और निर्द्वंद्व होकर राष्ट्र-सेवा में निरत हो गए। कहीं किसी अनाथालय के लिये चंदे जमा करते, कहीं किसी कन्या पाठशाला के लिये भिक्षा माँगते फिरते। नगर की कांग्रेस कमेटी ने उन्हें अपना मंत्री नियुक्त किया। उस समय तक कांग्रेस ने कर्म क्षेत्र में पदार्पण नहीं किया था। उनकी कार्यशीलता ने इस जीर्ण संस्था का मानो पुनरुद्धार कर दिया। वह प्रातः से संध्या और बहुधा पहर रात तक इन्हीं कामों में लिप्त रहते थे। चंदे का रजिस्टर हाथ में लिए उन्हें नित्यप्रति साँझ-सवेरे अमीरों और रईसों के द्वार पर खड़े देखना एक साधारण दृश्य था। धीरे-धीरे कितने ही युवक उनके भक्त हो गए। लोग कहते, कितना निस्स्वार्थ, कितना आदर्शवादी, त्यागी जाति-सेवक है। कौन सुबह से शाम तक निस्स्वार्थ भाव से केवल जनता का उपकार करने के लिये यों दौड़-धूप करेगा? उनका आत्मोत्सर्ग प्रायः द्वेषियों को भी अनुरक्त कर देता था। उन्हें बहुधा रईसों की अभद्रता, असज्जनता, यहाँ तक कि उनके कटु शब्द भी सहने पड़ते थे। उन्हें अब विदित होता जाता था कि जाति-सेवा बड़े अंशों तक केवल चंदे माँगना है। इसके लिये धनिकों की दरबारदारी, या दूसरे शब्दों में, खुशामद भी करनी पड़ती थी। दर्शन के उस गौरवयुक्त अध्ययन और इस दान-लोलुपता में कितना अंतर था! कहाँ मिल और कैंट, स्पेन्सर और किड के साथ एकांत में बैठे हुए जीव और प्रकृति के गहन, गूढ़ विषय पर वार्तालाप, और कहाँ

इन अभिमानी, असभ्य, मूर्ख व्यापारियों के सामने सिर झुकाना! वह अंतःकरण में उनसे घृणा करते थे। ये लोग धनी थे और केवल धन कमाना चाहते थे। इसके अतिरिक्त उनमें और कोई विशेष गुण न था। उनमें अधिकांश ऐसे थे जिन्होंने कपट व्यापार से धनोपार्जन किया था। पर गोपीनाथ के लिये वे सभी पूज्य थे, क्योंकि उन्हीं की कृपादृष्टि पर उनकी राष्ट्र-सेवा अवलंबित थी।

इस प्रकार कई वर्ष गुज़र गए। गोपीनाथ नगर के मान्य पुरुषों में गिने जाने लगे। वह दीनजनों के आधार और दुखियारों के मददगार थे। अब वह बहुत कुछ निर्भीक हो गए थे और कभी कभी रईसों को भी कुमार्ग पर चलते देखकर फटकार दिया करते थे। उनकी तीव्र आलोचना भी अब चंदे जमा करने में उनकी सहायक हो जाती थी।

अभी तक उनका विवाह न हुआ था। वह पहले ही से ब्रह्मचर्य-व्रत धारण कर चुके थे। विवाह करने से साफ़ इनकार किया। मगर जब पिता और अन्य बंधुजनों ने बहुत आग्रह किया, और उन्होंने स्वयं कई विज्ञान ग्रंथों में देखा कि इंद्रिय दमन स्वास्थ्य के लिये हानिकर है, तो असमंजस में पड़े। कई हफ़्ते सोचते हो गए और वह मन में कोई बात पक्की न कर सके। स्वार्थ और परमार्थ में संघर्ष हो रहा था। विवाह का अर्थ था अपनी उदारता की हत्या करना, अपने विस्तृत हृदय को संकुचित करना, राष्ट्र से मुँह मोड़ना। वह अब इतने ऊँचे आदर्श का त्याग करना निंद्य और उपहास्यजनक समझते थे। इसके अतिरिक्त अब वह अनेक कारणों से अपने को पारिवारिक जीवन के अयोग्य पाते थे। जीविका के लिये जिस उद्योगशीलता, जिस अनवरत परिश्रम और जिस मनोवृत्ति की आवश्यकता है, वह उनमें न रही थी। जाति सेवा में भी उद्योगशीलता और

अध्यवसाय की कम ज़रूरत न थी, लेकिन उसमें आत्मगौरव की हानि न होती थी। परोपकार के लिये भिक्षा माँगना दान है, अपने लिये पान का एक बीडा भी भिक्षा है। स्वभाव में एक प्रकार की स्वच्छंदता आ गई थी। इन त्रुटियों पर परदा डालने के लिये जाति-सेवा का बहाना बहुत अच्छा था।

एक दिन वह सैर करने जा रहे थे कि रास्ते में अध्यापक अमरनाथ से मुलाक़ात हो गई। यह महाशय अब म्युनिसिपल बोर्ड के मन्त्री हो गए थे और आजकल इस दुविधा में पड़े हुए थे कि शहर में मादक वस्तुओं के बेचने का ठेका लूँ या न लूँ। लाभ बहुत था, पर बदनामी भी कम न थी। अभी तक कुछ निश्चय न कर सके थे। इन्हें देखकर बोले—"कहिए लालाजी, मिज़ाज अच्छा है न? आपके विवाह के विषय में क्या हुआ?"

गोपीनाथ ने दृढ़ता से कहा—"मेरा इरादा विवाह करने का नहीं है।"

अमरनाथ—ऐसी भूल न करना। तुम अभी नवयुवक हो, तुम्हें संसार का कुछ अनुभव नहीं है। मैंने ऐसी कितनी मिसालें देखी हैं, जहाँ अविवाहित रहने से लाभ के बदले हानि ही हुई है। विवाह मनुष्य को सुमार्ग पर रखने का सबसे उत्तम साधन है जो अब तक मनुष्य ने आविष्कृत किया है। उस व्रत से क्या फ़ायदा जिसका परिणाम छिछोरापन हो।

गोपीनाथ ने प्रत्युत्तर दिया—"आपने मादक वस्तुओं के ठेके के विषय में क्या निश्चय किया?"

अमर०—अभी तक कुछ नहीं। जी हिचकता है। कुछ-न-कुछ बदनामी तो होहीगी।

गोपी०—एक अध्यापक के लिये मैं इस पेशे को अपमान समझता हूँ।

अमर०—कोई ऐसा फ़साद नहीं है, मगर ईमानदारी से किया जाय।

गोपी०—यहीं मेरा आपसे मत भेद है। कितने ऐसे व्यवसाय हैं, जिन्हें एक सुशिक्षित व्यक्ति कभी स्वीकार नहीं कर सकता। मादक वस्तुओं का ठेका उनमें एक है।

गोपीनाथ ने आकर अपने पिता से कहा—"मैं कदापि विवाह न करूँगा। आप लोग मुझे विवश न करें, वर्ना पछताइएगा।"

अमरनाथ ने उसी दिन ठेके के लिये प्रार्थनापत्र भेज दिया और वह स्वीकृत भी हो गया।

( ३ )

दो साल हो गए हैं। लाला गोपीनाथ ने एक कन्या पाठशाला खोली है और उसके प्रबंधक हैं। शिक्षा की विभिन्न पद्धतियों का उन्होंने खूब अध्ययन किया है और इस पाठशाला में आप उनका व्यवहार कर रहे हैं। शहर में यह पाठशाला बहुत ही सर्वप्रिय है। इसने बहुत अंशों में उस उदासीनता को दूर कर दिया है, जो माता पिता को पुत्रियों की शिक्षा की ओर होती है। शहर के गण्य-मान्य पुरुष अपनी लड़कियों को सहर्ष पढ़ने भेजते हैं। वहाँ की शिक्षा शैली कुछ ऐसी मनोरंजक है कि बालिकाएँ एक बार जाकर मानो मंत्र मुग्ध हो जाती हैं। फिर उन्हें घर पर चैन नहीं मिलता। ऐसी व्यवस्था की गई है कि तीन चार वर्षों में कन्याओं को गृहस्थी के मुख्य कामों से परिचय हो जाय। सबसे बड़ी बात यह है कि यहाँ धर्म शिक्षा का भी समुचित प्रबंध किया गया है। अब की साल से प्रबंधक महोदय ने अँगरेज़ी की कक्षाएँ भी खोल दी हैं। उन्होंने एक सुशिक्षित गुजराती महिला को बंबई से बुलाकर पाठशाला उनके हाथ में दे दी है। इन महिला का नाम है आनंदीबाई। विधवा हैं, हिंदी भाषा से भली भाँति परिचित नहीं, किंतु गुजराती

में कई पुस्तकें लिख चुकी हैं। कई कन्या-पाठशालाओं में काम क
चुकी हैं। शिक्षा-संबंधी विषयों में अच्छी गति है। उनके आने
मदरसे में और भी रौनक़ आ गई है। कई प्रतिष्ठित सज्ज
नों, जो अपनी बालिकाओं को मंसूरी और नैनीताल भेज
चाहते थे, अब उन्हें यहीं भरती करा दिया है। आनंदीबाई रई
के घरों में जाती हैं और स्त्रियों में शिक्षा का प्रचार करती ह
उनके वस्त्राभूषणों से सुरुचि का बोध होता है। हैं भी उच्च कु
की, इसलिये शहर में उनका बड़ा सम्मान होता है। लड़कि
उन पर जान देती हैं, उन्हें मा कहकर पुकारती हैं। गोपीना
पाठशाला की उन्नति देख-देखकर फूले नहीं समाते। जिस
मिलते हैं, आनंदीबाई का ही गुणगान करते हैं। बाहर
कोई सुविख्यात पुरुष आता है, तो उससे पाठशाला का निरीक्ष
अवश्य कराते हैं। आनंदी की प्रशंसा से उन्हें वही आनंद प्र
होता है, जो स्वयं अपनी प्रशंसा से होता। बाईजी को भी दर्श
से प्रेम है, और सबसे बड़ी बात यह है कि उन्हें गोपीनाथ प
असीम श्रद्धा है। वह हृदय से उनका सम्मान करती हैं। उन
त्याग और निष्काम जाति-भक्ति ने उन्हें वशीभूत कर लिया है
वह मुँह पर तो उनकी बड़ाई नहीं करतीं, पर रईसों के घरों में ब
प्रेम से उनका यश-गान करती हैं। ऐसे सच्चे सेवक आजकल कहाँ
लोग कीर्ति पर जान देते हैं। जो थोड़ी बहुत सेवा करते हैं, व
दिखावे के लिये। सच्ची लगन किसी में नहीं। मैं लालाजी क
पुरुष नहीं, देवता समझती हूँ। कितना सरल, संतोषमय जीव
है! न कोई व्यसन, न विलास। सबेरे से सायंकाल तक दौड़ते र
हैं, न खाने का कोई समय, न सोने का। उस पर कोई ऐसा नहीं
उनके आराम का ध्यान रक्खे। बिचारे घर गए, जो कुछ किसी
सामने रख दिया, चुपके से खा लिया, फिर छड़ी उठाई और कि

रिफ़ चल दिए। दूसरी औरत कदापि अपनी पत्नी की भाँति सेवा-सत्कार नहीं कर सकती।

'दशहरे के दिन थे। कन्या पाठशाला में उत्सव मनाने की तैयारियाँ हो रही थीं। एक नाटक खेलने का निश्चय किया गया था। भवन खूब सजाया गया था। शहर के रईसों को निमन्त्रण दिए गए थे। यह कहना कठिन है कि किसका उत्साह बढ़ा हुआ था, माईजी का या लाला गोपीनाथ का। गोपीनाथ सामग्रियाँ एकत्र कर रहे थे, उन्हें अच्छे ढंग से सजाने का भार आनंदी ने लिया था। नाटक भी इन्होंने रचा था। नित्यप्रति उसका अभ्यास कराती थीं और स्वयं एक पार्ट ले रक्खा था।

विजया-दशमी आ गई। दोपहर तक गोपीनाथ फ़र्श और कुरसियों का इन्तज़ाम करते रहे। जब एक बज गया और अब भी वह वहाँ से न टले, तो आनंदी ने कहा—"लालाजी, आपको भोजन करने को देर हो रही है। अब सब काम हो गया है। जो कुछ बच रहा है, मुझ पर छोड़ दीजिए।"

गोपीनाथ ने कहा—"खा लूँगा। मैं ठीक समय पर भोजन करने का पाबंद नहीं हूँ। फिर घर तक कौन जाय। घंटों लग जायँगे। भोजन के उपरांत आराम करने को जी चाहेगा। शाम हो जायगी।"

आनंदी—भोजन तो मेरे यहाँ तैयार है, ब्राह्मणी ने बनाया है। चलकर खा लीजिए और यहीं ज़रा देर आराम भी कर लीजिए।

गोपीनाथ—यहाँ क्या खा लूँ! एक वक्त न खाऊँगा, तो ऐसी कौन-सी हानि हो जायगी?

आनंदी—जब भोजन तैयार है, तो उपवास क्यों कीजिएगा।

गोपीनाथ—आप जायँ, आपको अवश्य देर हो रही है। मैं काम में ऐसा भूला कि आपकी सुधि ही न रही।

आनदी—मैं भी एक जून उपवास कर लूँगी, तो क्या हानि होगी ?

गोपीनाथ—नहीं नहीं, इसकी क्या ज़रूरत है। मै आपसे सच कहता हूं, मैं बहुधा एक ही जून खाता हूँ।

आनंदी—अच्छा, मैं आपके इनकार का आशय समझ गई। इतनी मोटी बात अब तक मुझे न सूझी।

गोपीनाथ—क्या समझ गईं ? मैं छूत-छात नहीं मानता। यह तो आपको मालूम ही है।

आनंदी—इतना जानती हूँ। किंतु, जिस कारण आप मेरे यहाँ भोजन करने से इनकार कर रहे हैं उनके विषय मे केवल इतना निवेदन है कि मेरा आपसे केवल स्वामी और सेवक का संबंध नहीं है। आपका मेरे पान फूल को अस्वीकार करना अपने एक सच्चे भक्त के मर्म को आघात पहुँचाना है। मै आपको इसी दृष्टि से देखती हूँ।

गोपीनाथ को अब कोई आपत्ति न हो सकी। जाकर भोजन कर लिया। वह जब तक आसन पर बैठे रहे, आनदी बैठी पंखा झलती रही।

इस घटना की लाला गोपीनाथ के मित्रो ने यों आलोचना की—"महाशयजी अब तो वहीं ("वहीं" पर खूब ज़ोर देकर) भोजन भी करते हैं।"

( ८ )

शनै शनै परदा हटने लगा। लाला गोपीनाथ को अब परवशता ने साहित्य-सेवी बना दिया था। घर से उन्हें भोजन और वस्त्र तो मिल जाता था। किंतु पत्रो और पत्रिकाओं तथा अन्य अनेक कामों के लिये उन्हें घरवालो से कुछ माँगते हुए बहुत संकोच होता था। उनका आत्मसम्मान ज़रा-ज़रा सी बातों के लिये

भाइयों के सामने हाथ फैलाना अनुचित समझता था। वह अपनी ज़रूरतें आप पूरी करनी चाहते थे। घर पर भाइयों के लड़के इतना कोलाहल मचाते कि उनका जी कुछ लिखने में न लगता। इसलिये जब उनको कुछ लिखने की इच्छा होती, तो बेखटके पाठशाला में चले जाते। आनदीबाई भी वहीं रहती थीं। वहाँ न कोई शोर था, न गुल। एकान्त में काम करने में जी लगता। भोजन का समय आ जाता, तो वहीं भोजन भी कर लेते। कुछ दिनों के बाद उन्हें लिखने में कुछ असुविधा होने लगी (आँखें कमज़ोर हो गई थीं), तो आनदी ने लिखने का भार अपने सिर ले लिया। लाला साहब बोलते थे, आनदी लिखती थी। गोपीनाथ की प्रेरणा से उसने हिंदी सीख ली थी और थोड़े ही दिनों में इतनी अभ्यस्त हो गई थी कि उसे लिखने में ज़रा भी हिचक न होती। लिखते समय कभी-कभी उसे ऐसे शब्द और मुहावरे सूझ जाते कि गोपीनाथ फड़क उठते, उनके लेख में जान-सी पड़ जाती। वह कहते, यदि तुम स्वयं कुछ लिखो, तो मुझसे बहुत अच्छा लिखोगी। मैं तो बेगारी करता हूँ। तुम्हें परमात्मा की ओर से यह शक्ति प्रदान हुई है। नगर के लालबुझक्कड़ों में इस सहकारिता पर टीका-टिप्पणियाँ होने लगीं। पर विद्वज्जन अपनी आत्मा की शुचिता के सामने ईर्षा के व्यंग्य की कब परवा करते हैं। आनदी कहती, यह तो संसार है, जिसके मन में जो आवे कहे, मैं उस पुरुष का निरादर नहीं कर सकती जिस पर मेरी श्रद्धा है। पर गोपीनाथ इतने निर्भीक न थे। इनकी सुकीर्ति का आधार लोक मत था। यह उसकी भर्त्सना न कर सकते थे। इसलिये वह दिन के बदले रात को रचना करने लगे। पाठशाला में इस समय कोई देखनेवाला न होता था। रात की नीरवता में खूब जी लगता। आरामकुरसी पर लेट जाते। आनदी मेज़ के सामने क़लम

हाथ में लिए उनकी ओर देखा करती। जो कुछ उनके मुख से निकलता, तुरत लिख लेती। उसकी आँखों से विनय और शील, श्रद्धा और प्रेम की किरणें-सी निकलती हुईं जान पड़तीं। गोपीनाथ जब किसी भाव को मन में व्यक्त करने के बाद आनंदी की ओर ताकते कि वह लिखने के लिये तैयार है या नहीं, तो दोनों व्यक्तियों की निगाहें मिलतीं और आप-ही-आप झुक जातीं। गोपीनाथ को इस तरह काम करने की ऐसी आदत पड़ती जाती थी कि जब किसी कार्य वश यहाँ आने का अवसर न मिलता, तो वह विकल हो जाते थे।

आनंदी से मिलने के पहले गोपीनाथ को स्त्रियों का जो कुछ ज्ञान था वह केवल पुस्तकों पर अवलंबित था। स्त्रियों के विषय में प्राचीन और अर्वाचीन, प्राच्य और पाश्चात्य, सभी विद्वानों का एक ही मत था—ये मायावी, आत्मिक उन्नति की बाधक, परमार्थ की विरोधिनी, वृत्तियों को कुमार्ग की ओर ले जानेवाली, हृदय को संकीर्ण बनानेवाली होती हैं। इन्हीं कारणों से उन्होंने इस मायावी जाति से अलग रहना ही श्रेयस्कर समझा था, किंतु अब अनुभव बतला रहा था कि स्त्रियाँ सन्मार्ग की ओर भी ले जा सकती हैं, उनमें सद्‌गुण भी हो सकते हैं, वे कर्तव्य और सेवा के भावों को जागृत भी कर सकती हैं। तब उनके मन में प्रश्न उठता, यदि आनंदी से मेरा विवाह होता, तो मुझे क्या आपत्ति हो सकती थी। उसके साथ तो मेरा जीवन बड़े आनंद से कट जाता।

एक दिन वह आनंदी के यहाँ गए, तो सिर में दर्द हो रहा था। कुछ लिखने की इच्छा न हुई। आनंदी को इसका कारण मालूम हुआ, तो उसने उनके सिर में धीरे धीरे तेल मलना शुरू किया। गोपीनाथ को उस समय अलौकिक सुख मिल रहा था। मन में

प्रेम की तरंगें उठ रही थीं—नेत्र, मुख, वाणी—सभी प्रेम में पगे जाते थे। उसी दिन से उन्होंने आनंदी के यहाँ आना छोड़ दिया। एक सप्ताह बीत गया और न आए। आनंदी ने लिखा, आपसे पाठशाला-संबंधी कई विषयों में राय लेनी है। अवश्य आइए। तब भी न गए। उसने फिर लिखा, मालूम होता है, आप मुझसे नाराज़ हैं। मैंने जान-बूझकर तो कोई ऐसा काम नहीं किया, लेकिन यदि वास्तव में आप नाराज़ हैं, तो मैं यहाँ रहना उचित नहीं समझती। अगर आप अब भी न आयेंगे, तो मैं द्वितीय अध्यापिका को चार्ज देकर चली जाऊँगी। गोपीनाथ पर इस धमकी का कुछ भी असर न हुआ। अब भी न गए। अंत में दो महीने तक खिंचे रहने के बाद उन्हें ज्ञात हुआ कि आनंदी बीमार है और दो दिन से पाठशाला नहीं आ सकी। तब वह किसी तर्क या युक्ति से अपने को न रोक सके। पाठशाला में आए और कुछ झिझकते, कुछ सकुचाते, आनंदी के कमरे में क़दम रक्खा। देखा, तो वह चुपचाप पड़ी हुई थी। मुख पीला था, शरीर घुल गया था, उसने उनकी ओर दया-प्रार्थी नेत्रों से देखा। उठना चाहा पर अशक्ति ने उठने न दिया। गोपीनाथ ने आर्द्र कंठ से कहा—"लेटी रहो, लेटी रहो, उठने की ज़रूरत नहीं, मैं बैठ जाता हूँ। डॉक्टर साहब आए थे?"

मिश्राइन ने कहा—"जी हाँ, दो बार आए थे। दवा दे गए हैं।"

गोपीनाथ ने नुसख़ा देखा। डॉक्टरी का साधारण ज्ञान था। नुसख़े से ज्ञात हुआ, हृद्रोग है। औषधियाँ सभी पुष्टिकर और बलवर्द्धक थीं। आनंदी की ओर फिर देखा। उसकी आँखों से अश्रु-धारा बह रही थी। उनका गला भी भर आया। हृदय मसोसने लगा। गद्गद होकर बोले—"आनंदी, तुमने मुझे पहले इसकी सूचना न दी, नहीं तो रोग इतना न बढ़ने पाता।"

आनंदी—कोई बात नहीं है, अच्छी हो जाऊँगी, जल्द ही अच्छी

हो जाऊँगी। मर भी जाऊँगी, तो कौन रोनेवाला बैठा हुआ है। यह कहते कहते वह फूट फूट रोने लगी।

गोपीनाथ दार्शनिक थे, पर अभी तक उनके मन के कोमल भाव शिथिल न हुए थे। कंपित स्वर से बोले—"आनंदी, संसार में कम-से कम एक ऐसा आदमी है, जो तुम्हारे लिये अपने प्राण तक दे देगा।" यह कहते कहते वह रुक गए। उन्हें अपने शब्द और भाव कुछ भद्दे और उच्छृंखल-से जान पड़े। अपने मनोभावों को प्रकट करने के लिये वह इन सारहीन शब्दों की अपेक्षा कहीं अधिक काव्यमय, रस पूर्ण, अनुरक्त शब्दों का व्यवहार करना चाहते थे, पर इस वक्त याद न पड़े।

आनंदी ने पुलकित होकर कहा—"दो महीने तक किस पर छोड़ दिया था?"

गोपीनाथ—इन दो महीनों में मेरी जो दशा थी, वह मैं ही जानता हूँ। यही समझ लो कि मैंने आत्महत्या नहीं की, यही बड़ा आश्चर्य है। मैंने न समझा था कि अपने व्रत पर स्थिर रहना मेरे लिये कितना कठिन हो जायगा।

आनंदी ने गोपीनाथ का हाथ धीरे से अपने हाथ में लेकर कहा—"अब तो कभी इतनी कठोरता न कीजिएगा?"

गोपीनाथ—( संकुचित होकर ) अंत क्या है?

आनंदी—कुछ भी हो!

गोपी०—कुछ भी हो?

आनंदी—हाँ कुछ भी हो।

गोपी०—अपमान, निंदा, उपहास, आत्मवेदना।

आनंदी—कुछ भी हो, मैं सब कुछ सह सकती हूँ और आपको भी मेरे हेतु सहना पड़ेगा।

गोपी०—आनंदी, मैं अपने को प्रेम पर बलिदान कर सकता हूँ,

लेकिन अपने नाम को नहीं। इस नाम को अकलंकित रखकर मैं समाज की बहुत कुछ सेवा कर सकता हूँ।

आनंदी—न कीजिए। आपने सब कुछ त्यागकर यह कीर्ति लाभ की है, मैं आपके यश को नहीं मिटाना चाहती। (गोपीनाथ का हाथ हृदय स्थल पर रखकर) इसको चाहती हूँ। इससे अधिक त्याग की आकांक्षा नहीं रखता।

गोपी०—दोनों बातें एकसाथ संभव हैं ?

आनंदी—संभव है। मेरे लिये संभव हैं। मैं प्रेम पर अपनी आत्मा को भी न्योछावर कर सकती हूँ।

(४)

इसके पश्चात् लाला गोपीनाथ ने आनंदी की बुराई करनी शुरू की। मित्रों से कहते, उनका जी अब काम में नहीं लगता। पहले की-सी तनदेही नहीं है। किसी से कहते, उनका जी अब यहाँ से उचाट हो गया है, अपने घर जाना चाहती हैं, उनकी इच्छा है कि मुझे प्रतिवर्ष तरक्क़ी मिला करे और इसकी यहाँ गुंजाइश नहीं। पाठशाला कई बार देखी और अपनी आलोचना में काम को असंतोष जनक लिखा। शिक्षा, संगठन, उत्साह, सुप्रबंध सभी बातों में निराशाजनक क्षति पाई। वार्षिक अधिवेशन में जब कई सदस्यों ने आनंदी की वेतन वृद्धि का प्रस्ताव उपस्थित किया, तो लाला गोपीनाथ ने उसका विरोध किया। उधर आनंदीबाई भी गोपीनाथ के दुखड़े रोने लगी। 'यह मनुष्य नहीं है, पत्थर के देवता हैं। इन्हें प्रसन्न करना दुस्तर है, अच्छा ही हुआ कि उन्होंने विवाह नहीं किया, नहीं तो दुखिया इनके नख़रे उठाते उठाते सिधार जाती। कहाँ तक कोई सफ़ाई और सुप्रबंध पर ध्यान दे। दीवार पर एक धब्बा भी पड़ गया, किसी कोने खुतरे में एक जाला भी लग गया, बरामदों में काग़ज़ का एक टुकड़ा भी पड़ा मिल गया, तो

त्योरियाँ बदल जाती हैं। दो साल मैंने ज्यों-त्यों करके निबाहे। लेकिन देखती हूँ, तो लाला साहब की निगाह दिनोंदिन कड़ी होती जाती है। ऐसी दशा में मैं यहाँ अधिक नहीं ठहर सकती। मेरे लिये नौकरी का कल्याण नहीं है, जब जी चाहेगा, उठ खड़ी हूँगी। यहाँ आप लोगों से मेल-मुहब्बत हो गई है, कन्याओं से ऐसा प्यार हो गया है कि छोड़कर जाने को जी नहीं चाहता। आश्चर्य यह था कि और किसी को पाठशाला की दशा में अवनति न दीखती थी, वरन् हालत पहले से अच्छी थी।

एक दिन पंडित अमरनाथ की लालाजी से भेंट हो गई। उन्होंने पूछा—"कहिए पाठशाला खूब चल रही है न ?

गोपी०—कुछ न पूछिए। दिनोंदिन दशा गिरती जाती है।

अमर०—आनंदीबाई की ओर से ढील है क्या ?

गोपी०—जी हाँ सरासर। अब काम करने में उनका जी ही नहीं लगता। बैठी हुई योग और ज्ञान के ग्रंथ पढ़ा करती हैं। कुछ कहता हूँ, तो कहती हैं, मैं अब इससे और अधिक कुछ नहीं कर सकती। कुछ परलोक की भी चिंता करूँ कि चौबीसों घंटे पेट के धंधों ही में लगी रहूँ। पेट के लिये पाँच घंटे बहुत हैं। यहाँ आकर मैंने अपना स्वास्थ्य खो दिया। एक बार कठिन रोग में ग्रस्त हो गई, क्या कमेटी ने मेरी दवा-दर्पन का खर्च दे दिया ? कोई बात पूछने भी आया ? फिर अपनी जान क्यों दूँ। सुना है, घरों में मेरी बदगोई भी किया करते हैं।

अमरनाथ मार्मिक भाव से बोले—"ये बातें मुझे पहले ही मालूम थीं।"

दो साल और गुज़र गए। रात का समय था। कन्या पाठशाला के ऊपरवाले कमरे में लाला गोपीनाथ मेज़ के सामने कुरसी पर बैठे हुए थे। सामने आनंदी कोच पर लेटी हुई थी।

उसका मुख बहुत म्लान हो रहा था। कई मिनट तक दोनों विचार में मग्न थे। अंत में गोपीनाथ बोले—"मैंने पहले ही महीने में तुमसे कहा था कि मथुरा चली जाओ।"

आनंदी—वहाँ दस महीने क्योंकर रहती। मेरे पास इतने रुपए कहाँ थे, और न तुम्हीं ने कोई प्रबंध करने का आश्वासन दिया। मैंने सोचा, तीन-चार महीने यहाँ और रहूँ, तब तक किफ़ायत करके कुछ बचा लूँगी, और तुम्हारी किताब से भी कुछ रुपए मिल जायँगे। तब मथुरा चली जाऊँगी। मगर यह क्या मालूम था कि बीमारी भी इसी अवसर की ताक में बैठी हुई है। मेरी दशा दो-चार दिन के लिये भी सँभली और मैं चली। इस दशा में तो मेरे लिये यात्रा करना असंभव है।

गोपी०—मुझे भय है कि कहीं बीमारी तूल न खींचे। संग्रहणी असाध्य रोग है। महीने दो महीने यहाँ और रहने पड़ गए, तो बात खुल जायगी।

आनंदी—(चिढ़कर) खुल जायगी, खुल जाय। अब इससे कहाँ तक डरूँ।

गोपी०—मैं भी न डरता, अगर मेरे कारण नगर की कई संस्थाओं का जीवन संकट में न पड़ जाता। इसीलिये मैं बदनामी से डरता हूँ। समाज के ये बंधन निरे पाखंड हैं। मैं उन्हें संपूर्णतः अन्याय समझता हूँ। इस विषय में तुम मेरे विचारों को भली भाँति जानती हो, पर करूँ क्या। दुर्भाग्यवश मैंने जाति-सेवा का भार अपने ऊपर ले लिया है। उसी का फल है कि आज मुझे अपने माने हुए सिद्धांतों को तोड़ना पड़ रहा है और जो वस्तु मुझे प्राणों से भी प्रिय है, उसे यों निर्वासित करने पर मजबूर हो रहा हूँ।

किंतु आनंदी की दशा सँभलने की जगह दिनोंदिन गिरती ही गई। कमज़ोरी से उठना-बैठना कठिन हो गया। किसी वैद्य या

है। तुमसे दूर रहकर मैं ज़िंदा नहीं रह सकता। प्यारे बच्चे को देखने के लिये मैं कितनी ही बार लालायित हो गया हूँ। पर यह आशा कैसे करूँ कि मेरी चरित्र-हीनता का ऐसा प्रत्यक्ष प्रमाण पाने के बाद तुम्हें मुझसे घृणा न हो गई होगी।"

आनदी—स्वामी, आपके मन में ऐसी बातों का आना मुझ पर घोर अन्याय है। मैं ऐसी बुद्धि-हीन नहीं हूँ कि केवल अपने स्वार्थ के लिये आपको कलंकित करूँ। मैं आपको अपना इष्टदेव समझती हूँ और सदैव समझूँगी। मैं भी अब आपके वियोग दुःख को नहीं सह सकती। कभी कभी आपके दर्शन पाती रहूँ, यही जीवन की सबसे बडी अभिलाषा है।

इस घटना को पंद्रह वर्ष बीत गए हैं। लाला गोपीनाथ नित्य बारह बजे रात को आनदी के साथ बैठे हुए नज़र आते हैं। वह नाम पर मरते हैं, आनदी प्रेम पर। बदनाम दोनों हैं, लेकिन आनदी के साथ लोगों की सहानुभूति है, गोपीनाथ सबकी निगाह से गिर गए हैं। हाँ, उनके कुछ आत्मीयगण इस घटना को केवल मानुषीय समझकर अब भी उनका सम्मान करते हैं, किंतु जनता इतनी सहिष्णु नहीं है।

---

# मृत्यु के पीछे

बाबू ईश्वरचन्द्र को समाचारपत्रों में लेख लिखने की चाट उन्हीं दिनों पड़ी जब वे विद्याभ्यास कर रहे थे। नित्य नए विषयों की चिंता में लीन रहते। पत्रों में अपना नाम देखकर उन्हें उससे कहीं ज़्यादा खुशी होती थी जितनी परीक्षाओं में उत्तीर्ण होने, या कक्षा में उच्च स्थान प्राप्त करने से। वह अपने कालेज के "गरम-दल" के नेता थे। समाचारपत्रों में परीक्षा पत्रों की जटिलता या अध्यापकों के अनुचित व्यवहार की शिकायत का भार उन्हीं के सिर था। इससे उन्हें कॉलेज में नेतृत्व का पद मिल गया था। प्रतिरोध के प्रत्येक अवसर पर उन्हीं के नाम नेतृत्व की गोटी पड़ जाती थी। उन्हें विश्वास हो गया था कि मैं इस परिमित क्षेत्र से निकलकर संसार के विस्तृत क्षेत्र में अधिक सफल हो सकता हूँ। सार्वजनिक जीवन को यह अपना भाग्य समझ बैठे थे। कुछ ऐसा संयोग हुआ कि अभी एम्० ए० के परीक्षार्थियों में उनका नाम निकलने भी न पाया था कि 'गौरव' के संपादक महोदय ने वानप्रस्थ लेने की ठानी और पत्रिका का भार ईश्वरचन्द्र दत्त के सिर पर रखने का निश्चय किया। बाबूजी को यह समाचार मिला, तो उछल पड़े। धन्य भाग्य कि मैं इस सम्मान-पद के योग्य समझा गया! इसमें संदेह नहीं कि वह इस दायित्व के गुरुत्व से भली भाँति परिचित थे, लेकिन कीर्ति लाभ के प्रेम ने उन्हें बाधक परिस्थितियों का सामना करने पर उद्यत कर दिया। वह इस व्यवसाय में स्वातन्त्र्य, आत्मगौरव, अनुशासन और दायित्व की मात्रा को बढ़ाना चाहते थे। भारतीय पत्रों को पश्चिम के आदर्श पर चलाने के इच्छुक थे।

इन इरादों के पूरा करने का सुअवसर हाथ आया। वे प्रेमोल्लास से उत्तेजित होकर नदी में कूद पड़े।

(२)

ईश्वरचन्द्र की पत्नी एक ऊँचे और धनाढ्य-कुल की लड़की थी और ऐसे कुलों की मर्यादप्रियता तथा मिथ्या गौरव-प्रेम से सपन्न थी। यह समाचार पाकर डरी कि पति महाशय कहीं इस झँझट में फँस कर क़ानून से मुँह न मोड़ लें। लेकिन जब बाबू साहब ने आश्वासन दिया कि यह कार्य उनके क़ानून के अभ्यास में बाधक न होगा तो कुछ न बोली।

लेकिन ईश्वरचन्द्र को बहुत जल्द मालूम हो गया कि पत्र सपादन एक बहुत ही ईर्षा युक्त कार्य है, जो चित्त की समग्र वृत्तियों का अपहरण कर लेता है। उन्होंने इसे मनोरंजन का एक साधन और ख्याति-लाभ का एक यंत्र समझा था। उसके द्वारा जाति की कुछ सेवा करनी चाहते थे। उससे द्रव्योपार्जन का विचार तक न किया था। लेकिन नौका में बैठकर उन्हें अनुभव हुआ कि यात्रा उतनी सुखद नहीं है जितनी समझी थी। लेखों के सशोधन, परिवर्जन और परिवर्तन, लेखकगण से पत्र व्यवहार और चित्ताकर्षक विषयों की खोज, और सहयोगियों से आगे बढ़ जाने की चिंता में उन्हें क़ानून के अध्ययन करने का अवकाश ही न मिलता था। सुबह को किताबें खोलकर बैठते कि १०० पृष्ठ समाप्त किए बिना कदापि न उठूँगा, किंतु ज्यों ही डाक का पुलिन्दा आ जाता, वे अधीर होकर उस पर टूट पड़ते, किताबें खुली की खुली रह जाती थीं। बारबार सकल्प करते कि अब नियमित रूप से पुस्तकावलोकन करूँगा और एक निर्दिष्ट समय से अधिक सपादन कार्य में न लगाऊँगा। लेकिन पत्रिकाओं का बंडल सामने आते ही दिल काबू के बाहर हो जाता। पत्रों की नोक-झोंक

पत्रिकाओं के तर्क वितर्क, आलोचना प्रत्यालोचना, कवियों के काव्य-चमत्कार, लेखकों का रचना-कौशल इत्यादि सभी बातें उन पर जादू का काम करतीं। इस पर छपाई की कठिनाइयाँ, ग्राहक संख्या बढ़ाने की चिंता और पत्रिका को सर्वांगसुंदर बनाने की आकांक्षा और भी प्राणों को संकट मे डाले रहती थी। कभी-कभी उन्हें खेद होता कि व्यर्थ ही इस झमेले में पड़ा। यहाँ तक कि परीक्षा के दिन सिर पर आ गए और वे इसके लिये बिलकुल तैयार न थे। वे उसमें सम्मिलित न हुए। मन को समझाया कि अभी इस काम का श्रीगणेश है, इसी कारण यह सब बाधाएँ उपस्थित होती हैं। अगले वर्ष यह काम एक सुव्यवस्थित रूप में आ जायगा और तब मैं निश्चिंत होकर परीक्षा मे बैठूँगा। पास कर लेना क्या कठिन है। ऐसे बुद्धू पास हो जाते हैं जो एक सीधा सा लेख भी नहीं लिख सकते, तो क्या मैं ही रह जाऊँगा। मानकी ने उनकी यह बातें सुनीं, तो खूब दिल के फफोले फोड़े। 'मैं तो जानती थी कि यह धुन तुम्हें मटियामेट कर देगी। इसीलिये बार बार रोकती थी, लेकिन तुमने मेरी एक न सुनी। आप तो डूबे ही, मुझे भी ले डूबे।' उनके पूज्य पिता भी बिगड़े, हितैषियों ने भी समझाया—"अभी इस काम को कुछ दिनों के लिये स्थगित कर दो, क़ानून मे उत्तीर्ण होकर निर्द्वंद्व देशोद्धार में प्रवृत्त हो जाना।" लेकिन ईश्वरचन्द्र एक बार मैदान में आकर भागना निंद्य समझते थे। हाँ, उन्होंने दृढ़ प्रतिज्ञा की कि दूसरे साल परीक्षा के लिये तन-मन से तैयारी करूँगा।

अतएव नए वर्ष के पदार्पण करते ही उन्होंने क़ानून की पुस्तकें संग्रह कीं, पाठ्य क्रम निश्चित किया, रोज़नामचा लिखने लगे और अपने चंचल और बहानेबाज़ चित्त को चारों ओर से जकड़ा, मगर चटपटे पदार्थों का आस्वादन करने के बाद सरल भोजन

कब रुचिकर होता है। कानून में वे घातें कहाँ, वह उन्माद कहाँ, वे चोटें कहाँ, वह उत्तेजना कहाँ, वह हलचल कहाँ। बाबू साहब अब नित्य एक खोई हुई दशा में रहते। जब तक अपने इच्छानुकूल काम करते थे, चौबीस घंटों में घंटे दो घंटे कानून भी देख लिया करते थे। इस नशे ने मानसिक शक्तियों को शिथिल कर दिया। स्नायु निर्जीव हो गए। उन्हें ज्ञात होने लगा कि अब मैं क़ानून के लायक़ नहीं रहा और इस ज्ञान ने क़ानून के प्रति उदासीनता का रूप धारण किया। मन में संतोष वृत्ति का प्रादुर्भाव हुआ। प्रारब्ध और पूर्व संस्कार के सिद्धांतों की शरण लेने लगे।

एक दिन मानकी ने कहा—"यह क्या बात है? क्या क़ानून से फिर जी-उचाट हुआ?"

ईश्वरचन्द्र ने दुस्साहस-पूर्ण भाव से उत्तर दिया—"हाँ, भई, मेरा जी उससे भागता है।"

मानकी ने व्यंग्य से कहा—"बहुत कठिन है?"

ईश्वरचन्द्र—कठिन नहीं है और कठिन भी होता, तो मैं उससे डरनेवाला न था, लेकिन मुझे वकालत का पेशा ही पतित प्रतीत होता है। ज्यों ज्यों वकीलों की आतंरिक दशा का ज्ञान होता है मुझे उस पेशे से घृणा होती जाती है। इसी शहर में सैकड़ों वकील और बैरिस्टर पड़े हुए हैं लेकिन एक व्यक्ति भी ऐसा नहीं जिसके हृदय में दया हो, जो स्वार्थपरता के हाथों बिक न गया हो। छल और धूर्तता इस पेशे का मूल तत्व है। इसके बिना किसी तरह निर्वाह नहीं। अगर कोई महाशय जातीय आंदोलन में शरीक भी होते हैं, तो स्वार्थ सिद्धि के लिये, अपना ढोल पीटने के लिये हम लोगों का समग्र जीवन वासना भक्ति पर अर्पित हो जाता है दुर्भाग्य से हमारे देश का शिक्षित समुदाय इसी दर्गाह का मुजावर

होता जाता है, और यही कारण है कि हमारी जातीय संस्थाओं की शीघ्र वृद्धि नहीं होती। जिस काम में हमारा दिल न हो, हम केवल ख्याति और स्वार्थ के लिये उसके कर्णधार बने हुए हों, वह कभी सफल नहीं हो सकता। यह वर्तमान सामाजिक व्यवस्था का अन्याय है जिसने इस पेशे को इतना उच्च स्थान प्रदान कर दिया है। यह विदेशी सभ्यता का निकृष्टतम स्वरूप है कि देश का बुद्धि-बल स्वयं धनोपार्जन न करके दूसरों की पैदा की हुई दौलत पर चैन करना, शहद की मक्खी न बनकर, चींटी बनना, अपने जीवन का लक्ष्य समझता है।

मानकी चिढ़कर बोली—"पहले तो तुम वकीलों की इतनी निंदा न करते थे।"

ईश्वरचंद्र ने उत्तर दिया—"तब अनुभव न था। बाहरी टीम-टाम ने वशीकरण कर दिया था।"

मानकी—क्या जाने तुम्हें पत्रों से क्यों इतना प्रेम है। मैं तो जिसे देखती हूँ, अपनी कठिनाइयों का रोना ही रोते हुए पाती हूँ। कोई अपने ग्राहकों से नए ग्राहक बनाने का अनुरोध करता है, कोई चंदा न वसूल होने की शिकायत करता है। बता दो कि कोई उच्च शिक्षा प्राप्त मनुष्य कभी इस पेशे में आया है। जिसे कुछ नहीं सूझती, जिसके पास न कोई सनद है न कोई डिग्री, वही पत्र निकाल बैठता है और भूखा मरने की अपेक्षा रूखी रोटियों पर ही संतोष करता है। लोग विलायत जाते हैं, कोई पढ़ता है डॉक्टरी, कोई इंजिनियरी, कोई सिविल सर्विस। लेकिन आज तक न सुना कि कोई एडीटरी का काम सीखने गया हो। क्यों सीखे? किसी को क्या पड़ी है कि जीवन की महत्त्वाकांक्षाओं को खाक में मिलाकर त्याग और विराग में उम्र काटे। हाँ, जिनको सनक सवार हो गई हो उनकी बात निराली है।

ईश्वरचंद्र—जीवन का उद्देश्य केवल धन-सञ्चय करना ही नहीं है।

मानकी—अभी तुमने वकीलों की निंदा करते हुए कहा, यह लोग दूसरों की कमाई खाकर मोटे होते हैं। पत्र चलानेवाले भी तो दूसरों की ही कमाई खाते हैं।

ईश्वरचन्द्र ने बगलें झाँकते हुए कहा—"हम लोग दूसरों की कमाई खाते हैं, तो दूसरों पर जान भी देते हैं। वकीलों की भाँति किसी को लूटते नहीं।"

मानकी—यह तुम्हारी हठधर्मी है। वकील भी तो अपने मुवक्किलों के लिये जान लड़ा देते हैं। उनकी कमाई भी उतनी ही हलाल है जितनी पत्रवालों की। अन्तर केवल इतना है कि एक की कमाई पहाड़ी सोता है, दूसरे की बरसाती नाला। एक में नित्य जल-प्रवाह होता है, दूसरे में नित्य धूल उड़ा करती है। बहुत हुआ, तो बरसात में घड़ी दो घड़ी के लिये पानी आ गया।

ईश्वर०—पहले तो मैं यही नहीं मानता कि वकीलों की कमाई हलाल है, और मान भी लूँ, तो किसी तरह यह नहीं मान सकता कि सभी वकील फूलों की सेज पर सोते हैं। अपना-अपना भाग्य सभी जगह है। कितने ही वकील हैं जो झूठी गवाहियाँ देकर पेट पालते हैं। इस देश में समाचारपत्रों का प्रचार अभी बहुत कम है, इसी कारण पत्र-सञ्चालकों की आर्थिक दशा अच्छी नहीं है। योरप और अमेरिका में पत्र चलाकर लोग करोड़पति हो गए हैं। इस समय संसार के सभी समुन्नत देशों के सूत्रधार या तो समाचार-पत्रों के संपादक और लेखक हैं, या पत्रों के स्वामी। ऐसे कितने ही अरबपति हैं जिन्होंने अपनी संपत्ति की नींव पत्रों पर ही खड़ी की थी।

ईश्वरचंद्र सिद्ध करना चाहते थे कि धन, ख्याति और सम्मान प्राप्त करने का, पत्र संचालन से उत्तम, और कोई साधन नहीं है, और सबसे बड़ी बात तो यह है कि इसी जीवन में सत्य और न्याय की रक्षा करने के सच्चे अवसर मिलते हैं। परंतु मानकी पर इस वक्तृता का ज़रा भी असर न हुआ। स्थूल दृष्टि को दूर की चीज़ें साफ़ नहीं दीखतीं। मानकी के सामने सफल संपादक का कोई उदाहरण न था।

( २ )

१६ वर्ष गुज़र गए। ईश्वरचंद्र ने संपादकीय जगत् में ख़ूब नाम पैदा किया, जातीय आंदोलनों में अग्रसर हुए, पुस्तकें लिखीं, एक दैनिक पत्र निकाला, अधिकारियों के भी सम्मान पात्र हुए। बड़ा लड़का बी० ए० में जा पहुँचा, छोटे लड़के नीचे के दरजों में थे। एक लड़की का विवाह भी एक धन-संपन्न कुल में किया। विदित यही होता था कि उनका जीवन बड़ा ही सुखमय है। मगर उनकी आर्थिक दशा अब भी संतोषजनक न थी। ख़र्च आमदनी से बढ़ा हुआ था। घर की कई हज़ार की जायदाद हाथ से निकल गई, इस पर भी बैंक का कुछ-न-कुछ देना सिर पर सवार रहता था। बाज़ार में भी उनकी साख न थी। कभी कभी तो यहाँ तक नौबत आ जाती कि उन्हें बाज़ार का रास्ता छोड़ना पड़ता। अब वह अक्सर अपनी युवावस्था की अदूरदर्शिता पर अफ़सोस करते थे। जातीय सेवा का भाव अब भी उनके हृदय में तरंगें मारता था, लेकिन काम तो वह करते थे और यश वकीलों और सेठों के हिस्से में आ जाता था। उनकी गिनती अभी तक छुटभैयों में थी। यद्यपि सारा नगर जानता था कि यहाँ के सार्वजनिक जीवन के प्राण वही हैं, पर उनका यथार्थ सम्मान न होता था। इन्हीं कारणों से ईश्वरचंद्र को अब संपादन कार्य से

अरुचि होती थी। दिनोदिन उनका उत्साह क्षीण होता जाता था, लेकिन इस जाल से निकलने का कोई उपाय न सूझता था। उनकी रचना में अब सजीविता न थी, न लेखनी में शक्ति। उनके पत्र और पत्रिका दोनो ही से उदासीनता का भाव झलकता था। उन्होंने सारा भार सहायकों पर छोड़ दिया था, खुद बहुत कम काम करते थे। हाँ, दोनों पत्रों की जड़ जम चुकी थी, इसलिये ग्राहक-संख्या कम न होने पाती थी। वे अपने नाम पर चलते थे।

लेकिन इस संघर्ष और संग्राम के काल में उदासीनता का निबाह कहाँ। "गौरव" के कई प्रतियोगी खड़े हो गए जिनके नवीन उत्साह ने "गौरव" से बाज़ी मार ली। उसका बाज़ार ठंडा होने लगा। नए प्रतियोगियों का जनता ने बड़े हर्ष से स्वागत किया। उनकी उन्नति होने लगी। यद्यपि उनके सिद्धांत भी वही, लेखक भी वही, विषय भी वही थे, लेकिन आगंतुकों ने उन्हीं पुरानी बातों में नई जान डाल दी। उनका उत्साह देख ईश्वरचन्द्र को भी जोश आया कि एक बार फिर अपनी रुकी हुई गाड़ी में ज़ोर लगाऊँ, लेकिन न अपने में सामर्थ्य थी, न कोई हाथ बँटानेवाला नज़र आता था। इधर-उधर निराश नेत्रों से देखकर हतोत्साह हो जाते थे। हा! मैंने अपना सारा जीवन सार्वजनिक कार्यों में व्यतीत किया, खेत बोया, सींचा, दिन को दिन और रात को रात न समझा, धूप में जला, पानी में भीगा और इतने परिश्रम के बाद जब फ़सल काटने के दिन आए, तो मुझमें हँसिया पकड़ने का भी बूता नहीं। दूसरे लोग जिनका उस समय कहीं पता न था, अनाज काट काटकर खलिहान भर लेते हैं और मैं खड़ा मुँह ताकता हूँ। उन्हें पूरा विश्वास था कि अगर कोई उत्साहशील युवक मेरा शरीक होजाता, तो "गौरव" अब भी अपने प्रतिद्वंद्वियों को परास्त कर सकता। सभ्य समाज में उनका

धाक जमी हुई थी, परिस्थिति उनके अनुकूल थी। ज़रूरत केवल ताज़े खून की थी। उन्हें अपने बड़े लड़के से ज़्यादा उपयुक्त इस काम के लिये और कोई न दीखता था। उसकी रुचि भी इस काम की ओर थी, पर मानकी के भय से वह इस विचार को ज़बान पर न ला सके थे। इसी चिंता में दो साल गुज़र गए और यहाँ तक नौबत पहुँची कि या तो "गौरव" का टाट उलट दिया जाय, या उसे फिर सँभाला जाय। ईश्वरचन्द्र ने इसके पुनरुद्धार के लिये अंतिम उद्योग करने का दृढ़ निश्चय कर लिया। इसके सिवा और कोई उपाय न था। यह पत्रिका उनके जीवन का सर्वस्व थी। उसको बंद करने की वह कल्पना भी न कर सकते थे। यद्यपि उनका स्वास्थ्य अच्छा न था, पर प्राण-रक्षा की स्वाभाविक इच्छा ने उन्हें अपना सब कुछ अपनी पत्रिका पर न्योछावर करने को उद्यत कर दिया। फिर दिन के दिन लिखने पढ़ने में रत रहने लगे। एक क्षण के लिये भी सिर न उठाते। "गौरव" के लेखों में फिर सजीविता का उद्भव हुआ, विद्वज्जनों में फिर उसकी चर्चा होने लगी, सहयोगियों ने फिर उसके लेखों को उद्धृत करना शुरू किया, पत्रिकाओं में फिर उसकी प्रशंसा-सूचक आलोचनाएँ निकलने लगीं। पुराने उस्ताद की ललकार फिर अखाड़े में गूँजने लगी।

लेकिन पत्रिका के पुनःसंस्कार के साथ उनका शरीर और भी जर्जर होने लगा। हृद्-रोग के लक्षण दिखाई देने लगे। रक्त की न्यूनता से मुख पर पीलापन छा गया। ऐसी दशा में वह सुबह से शाम तक अपने काम में तल्लीन रहते। देश में धन और श्रम का संग्राम छिड़ा हुआ था। ईश्वरचन्द्र की सदय प्रकृति ने उन्हें श्रम का सपक्षी बना दिया था। धन वादियों का खंडन और प्रतिवाद करते हुए उनके खून में गरमी आ जाती थी, शब्दों से चिनगा-

रियाँ निकलने लगती थीं, यद्यपि यह चिनगारियाँ केंद्रस्थ गरमी को छिन्न किए देती थीं।

एक दिन रात के दस बज गए थे। सरदी खूब पड़ रही थी। मानकी दबे-पैर उनके कमरे में आई। दीपक की ज्योति में उनके मुख का पीलापन और भी स्पष्ट हो गया था। वह हाथ में क़लम लिए किसी विचार में मग्न थे। मानकी के आने की उन्हें ज़रा भी आहट न मिली। मानकी एक क्षण तक उन्हें वेदनायुक्त नेत्रों से ताकती रही। तब बोली—"अब तो यह पोथा बंद करो। आधी रात होने को आई। खाना पानी हुआ जाता है।"

ईश्वरचंद्र ने चौंककर सिर उठाया और बोले—"क्यों क्या आधी रात हो गई? नहीं, अभी मुश्किल से दस बजे होंगे। मुझे अभी ज़रा भी भूख नहीं है।'

मानकी—कुछ थोड़ा सा खा लेना।

ईश्वर०—एक ग्रास भी नहीं। मुझे इसी समय अपना लेख समाप्त करना है।

मानकी—मैं देखती हूँ, तुम्हारी दशा दिन दिन बिगड़ती जाती है, दवा क्यों नहीं करते? जान खपाकर थोड़े ही काम किया जाता है।

ईश्वर०—अपनी जान को देखूँ या इस घोर संग्राम को देखूँ, जिसने समस्त देश में हलचल मचा रक्खा है। हज़ारों-लाखों जानों की हिमायत में एक जान न भी रहे, तो क्या चिंता?

मानकी—कोई सुयोग्य सहायक क्यों नहीं रख लेते?

ईश्वरचंद्र ने ठंडी साँस लेकर कहा—"बहुत खोजता हूँ पर कोई नहीं मिलता। एक विचार कई दिनों से मेरे मन में उठ रहा है, अगर तुम धैर्य से सुनना चाहो, तो कहूँ।'

मानकी—कहो, मानने लायक़ होगा, तो मानूँगी क्यों नहीं?

ईश्वरचन्द्र—मैं चाहता हूँ कि कृष्णचन्द्र को अपने काम में शरीक कर लूँ। अब तो वह एम्० ए० भी हो गया। इस पेशे से उसे रुचि भी है, मालूम होता है कि ईश्वर ने उसे इसी काम के लिये बनाया है।

मानकी ने अवहेलना भाव से कहा—"क्या अपने साथ उसे भी ले डूबने का इरादा है? कोई घर की सेवा करनेवाला भी चाहिए कि सब देश की ही सेवा करेंगे।"

ईश्वर०—कृष्णचन्द्र यहाँ बुरा न रहेगा।

मानकी—क्षमा कीजिए। बाज़ आई। वह कोई दूसरा काम करेगा, जहाँ चार पैसे मिलें। यह घर फूँक काम आप ही को मुबारक रहे।

ईश्वर०—वकालत में भेजोगी, पर देख लेना, पछताना पड़ेगा। कृष्णचन्द्र उस पेशे के लिये सर्वथा अयोग्य है।

मानकी—वह चाहे मजूरी करे, पर इस काम में न डालूगी।

ईश्वर०—तुमने मुझे देखकर समझ लिया कि इस काम में घाटा ही घाटा है। पर इसी देश में ऐसे भाग्यवान् लोग मौजूद हैं जो पत्रों की बदौलत धन और कीर्ति से मालामाल हो रहे हैं।

मानकी—इस काम में तो अगर कंचन भी बरसे, तो मैं कृष्ण को न आने दूँ। सारा जीवन वैराग्य में कट गया। अब कुछ दिन भोग भी करना चाहती हूँ।

यह जाति का सच्चा सेवक अंत को जातीय कष्टों के साथ रोग के कष्टों को न सह सका। इस वार्तालाप के बाद मुश्किल से ९ महीने गुज़रे थे कि ईश्वरचन्द्र ने संसार से प्रस्थान किया। उनका सारा जीवन सत्य के पोषण, न्याय की रक्षा और अन्याय के विरोध में कटा था। अपने सिद्धान्तों के पालन में उन्हें कितनी ही बार

अधिकारियों की तीव्र दृष्टि का भाजन बनना पड़ा था, कितनी ही बार जनता का अविश्वास, यहाँ तक कि मित्रों की अवहेलना भी सहनी पड़ी थी, पर उन्होंने अपनी आत्मा का कभी खून नहीं किया। आत्मा के गौरव के सामने धन को कुछ न समझा।

इस शोक-समाचार के फैलते ही सारे शहर में कुहराम मच गया। बाज़ारें बंद हो गईं, शोक के जलसे होने लगे, सहयोगी पत्रों ने प्रतिद्वंद्विता के भाव को त्याग दिया, चारों ओर से एक ध्वनि आती थी कि देश से एक स्वतंत्र, सत्यवादी और विचार-शील संपादक, तथा एक निर्भीक, त्यागी देशभक्त उठ गया और उसका स्थान चिरकाल तक ख़ाली रहेगा। ईश्वरचंद्र इतने बहुजन प्रिय हैं, इसका उनके घरवालों को ध्यान भी न था। उनका शव निकला, तो सारा शहर, अर्थी के साथ था। उनके स्मारक बनने लगे। कहीं छात्रवृत्तियाँ दी गईं, कहीं उनके चित्र बनवाए गए, पर सबसे अधिक महत्त्वशाली वह मूर्ति थी जो श्रमजीवियों की ओर से उनकी स्मृति में प्रतिष्ठित हुई थी।

मानकी को अपने पतिदेव का लोकसम्मान देखकर सुखमय कुतूहल होता था। उसे अब खेद होता था कि मैंने उनके दिव्य गुणों को न पहचाना, उनके पवित्र भावों और उच्च विचारों की क़द्र न की। सारा नगर उनके लिये शोक मना रहा है। उनकी लेखनी ने अवश्य इनके ऐसे उपकार किए हैं जिन्हें ये भूल नहीं सकते और मैं अंत तक उनके मार्ग का कंटक बनी रही, सदैव तृष्णा के वश उनका दिल दुखाती रही। उन्होंने मुझे सोने में मढ़ दिया होता, एक भव्य भवन बनवाया होता, या कोई जायदाद पैदा कर ली होती, तो मैं ख़ुश होती, अपना धन्य भाग्य समझती। लेकिन देश में कौन उनके लिये आँसू बहाता, कौन उनका यश गाता।

यहीं एक-से एक धनिक पुरुष पड़े हुए हैं। वे दुनिया से चले जाते हैं और किसी को खबर भी नहीं होती। सुनती हूँ पतिदेव के नाम से छात्रों को वृत्ति दी जायँगी। जो लड़के वृत्ति पाकर विद्या लाभ करेंगे वे मरते दम तक उनकी आत्मा को आशीर्वाद देंगे। शोक! मैंने उनके आत्मत्याग का मर्म न जाना। स्वार्थ ने मेरी आँखों पर पर्दा डाल दिया था।

मानकी के हृदय में ज्यों-ज्यों ये भावनाएँ जागृत होती जाती थीं, उसे पति में श्रद्धा बढ़ती जाती थी। वह गौरवशीला स्त्री थी। इस कीर्तिगान और जनसम्मान से उसका मस्तक ऊँचा हो जाता था। इसके उपरांत अब उसकी आर्थिक दशा पहले की सी चिंता-जनक न थी। कृष्णचंद्र के असाधारण अध्यवसाय और बुद्धि-बल ने उनकी वकालत को चमका दिया था। वह जातीय कामों में अवश्य भाग लेते थे, पत्रों में यथाशक्ति लेख भी लिखते थे, इस काम से उन्हें विशेष प्रेम था। लेकिन मानकी उन्हें हमेशा इन कामों से दूर रखने की चेष्टा करती रहती थी। कृष्णचंद्र अपने ऊपर ज़ब्र करते थे। मा का दिल दुखाना उन्हें मंजूर न था।

ईश्वरचंद्र की पहली बरसी थी। शाम को ब्रह्मभोज हुआ। आधी रात तक गरीबों को खाना दिया गया। प्रातःकाल मानकी अपनी सेजगाड़ी पर बैठकर गंगा नहाने गई। यह उसकी चिर-संचित अभिलाषा थी, जो अब पुत्र की मातृभक्ति ने पूरी कर दी थी। वह उधर से लौट रही थी कि उसके कानों में बैंड की आवाज़ आई और एक क्षण के बाद एक जलूस सामने आता हुआ दिखाई दिया। पहले कोतल घोड़ों की माला थी, उसके बाद अश्वारोही स्वयं-सेवकों की सेना। उसके पीछे सैकड़ों सवारी गाड़ियाँ थीं। सबके पीछे एक सजे हुए रथ पर किसी देवता की मूर्ति थी। कितने ही आदमी इस विमान को खींच रहे थे। मानकी सोचने लगी—

'यह किस देवता का विमान है ? न तो रामलीला के ही दिन हैं, न रथयात्रा के।' सहसा उसका दिल ज़ोर से उछल पड़ा। यह ईश्वरचन्द्र की मूर्ति थी, जो श्रमजीवियों की ओर से बनवाई गई थी और लोग उसे बड़े मैदान में स्थापित करने को लिए जाते थे। वही स्वरूप था, वही वस्त्र, वही मुखाकृति, मूर्तिकार ने विलक्षण कौशल दिखाया था। मानकी का हृदय बाँसों उछलने लगा। उत्कंठा हुई कि परदे से निकलकर इस जलूस के सम्मुख पति के चरणों पर गिर पड़ूँ। पत्थर की मूर्ति मानव शरीर से अधिक श्रद्धास्पद होती है। किंतु कौन मुँह लेकर मूर्ति के सामने जाऊँ? उसकी आत्मा ने कभी उसका इतना तिरस्कार न किया था। मेरी धनलिप्सा उनके पैरों की बेड़ी न बनती, तो वह न-जाने किस सम्मान पद पर पहुँचते। मेरे कारण उन्हें कितना क्षोभ हुआ! घरवालों की सहानुभूति बाहरवालों के सम्मान से कहीं उत्साहजनक होती है। मैं इन्हें क्या कुछ न बना सकती थी, पर कभी उभरने न दिया। स्वामीजी, मुझे क्षमा करो, मै तुम्हारी अपराधिनी हूँ, मैंने तुम्हारे पवित्र भावों की हत्या की है, मैंने तुम्हारी आत्मा को दुःखी किया है। मैंने बाज को पिंजड़े में बंद करके रक्खा था। शोक!

सारे दिन मानकी को यही पश्चात्ताप होता रहा। शाम को उससे न रहा गया। वह अपनी कहारिन को लेकर पैदल उस देवता के दर्शन को चली जिसकी आत्मा को उसने दुःख पहुँचाया था।

संध्या का समय था। आकाश पर लालिमा छाई हुई थी। अस्ताचल की ओर कुछ बादल भी हो आए थे। सूर्यदेव कभी मेघ पट में छिप जाते थे, कभी बाहर निकल आते थे। इस धूप छाँह में ईश्वरचन्द्र की मूर्ति दूर से कभी प्रभात की भाँति प्रसन्न

मुख और कभी सध्या की भाँति मलिन देख पड़ती थी। मानकी उसके निकट गई, पर उसके मुख की ओर न देख सकी। उन आँखों में करुण वेदना थी। मानकी को ऐसा मालूम हुआ मानो वह मेरी ओर तिरस्कार-पूर्ण भाव से देख रही है। उसकी आँखों से ग्लानि और लज्जा के आँसू बहने लगे। वह मूर्ति के चरणों पर गिर पड़ी और मुँह ढाँपकर रोने लगी। मन के भाव द्रवित हो गए।

वह घर आई, तो नौ बज गए थे। कृष्णचन्द्र उसे देखकर बोले—"अम्मा, आज आप इस वक्त कहाँ गई थीं?"

मानकी ने हर्ष से कहा—"गई थी तुम्हारे बाबूजी की प्रतिमा के दर्शन करने। ऐसा मालूम होता है, वह साक्षात् खड़े हैं।"

कृष्ण०—जयपुर से बनकर आई है।

मानकी—पहले तो लोग उनका इतना आदर न करते थे।

कृष्ण०—उनका सारा जीवन सत्य और न्याय की वकालत में गुज़रा है। ऐसे ही महात्माओं की पूजा होती है।

मानकी—लेकिन उन्होंने वकालत कब की?

कृष्ण०—हाँ, यह वकालत नहीं की जो मैं और मेरे हज़ारों भाई कर रहे हैं, जिससे न्याय और धर्म का खून हो रहा है। उनकी वकालत उच्च कोटि की थी।

मानकी—अगर ऐसा है, तो तुम भी वही वकालत क्यों नहीं करते?

कृष्ण०—बहुत कठिन है। दुनिया का जञ्जाल अपने सिर लीजिए, दूसरों के लिये रोइए, दीनों की रक्षा के लिये लठ्ठ लिए फिरिए, अधिकारियों के मुँह आइए, इनका क्रोध और कोप सहिए, और इस कष्ट, अपमान और यन्त्रणा का पुरस्कार क्या है? अपनी जीवनाभिलाषाओं की हत्या।

मानकी—लेकिन यश तो होता है।

कृष्ण०—हाँ, यश होता है। लोग आशीर्वाद देते हैं।

मानकी—जब इतना यश मिलता है, तो तुम भी वही काम करो। हम लोग उस पवित्र आत्मा की ओर कुछ सेवा नहीं कर सकते, तो उसी वाटिका को सींचते जायँ जो उन्होंने अपने जीवन में इतने उत्सर्ग और भक्ति से लगाई। इससे उनकी आत्मा को शांति होगी।

कृष्णचन्द्र ने माता को श्रद्धामय नेत्रों से देखकर कहा—"करूँ तो, मगर संभव है, तब यह टीम टाम न निभ सके। शायद फिर वही पहले की सी दशा हो जाय।"

मानकी—कोई हरज नहीं। संसार में यश तो होगा। आज तो अगर धन की देवी भी मेरे सामने आवे, तो मैं आँखें न नीची करूँ।

# यही मेरी मातृभूमि है

आज पूरे ६० वर्ष के बाद मुझे मातृभूमि, प्यारी मातृभूमि, के दर्शन प्राप्त हुए हैं। जिस समय मैं अपने प्यारे देश से बिदा हुआ था और भाग्य मुझे पश्चिम की ओर ले चला था, उस समय मैं पूर्ण युवा था। मेरी नसों में नवीन रक्त सचालित हो रहा था। हृदय उमगों और बड़ी बड़ी आशाओं से भरा हुआ था। मुझे अपने प्यारे भारतवर्ष से किसी अत्याचारी के अत्याचार या न्याय के बलवान् हाथों ने नहीं जुदा किया था। अत्याचारी के अत्याचार और क़ानून की कठोरताएँ मुझसे जो चाहें, करा सकती हैं, मगर मेरी प्यारी मातृभूमि मुझसे नहीं छुड़ा सकतीं। वे मेरी उच्च अभिलाषाएँ और बड़े बड़े ऊँचे विचार ही थे, जिन्होंने मुझे देश निकाला दिया था।

मैंने अमेरिका जाकर वहाँ खूब व्यापार किया और व्यापार से धन भी खूब पैदा किया तथा धन से आनन्द भी खूब मनमाने लूटे। सौभाग्य से पत्नी भी ऐसी मिली, जो सौंदर्य में अपना सानी आप ही थी। उसकी लावण्यता और सुंदरता की ख्याति तमाम अमेरिका में फैली थी। उसके हृदय में ऐसे विचार की गुंजायश भी न थी, जिसका संबंध मुझसे न हो। मैं उस पर तन मन से आसक्त था और वह मेरी सर्वस्व थी। मेरे पाँच पुत्र थे जो सुंदर, हृष्ट पुष्ट और ईमानदार थे। उन्होंने व्यापार को और भी चमका दिया था। मेरे भोले भाले नन्हें नन्हें पौत्र गोद में बैठे हुए थे, जब कि मैंने प्यारी मातृभूमि के अंतिम दर्शन करने को अपने पैर उठाए। मैंने अनंत धन, प्रियतमा पत्नी, सपूत बेटे

और प्यारे-प्यारे जिगर के टुकड़े नन्हे-नन्हे बच्चे आदि अमूल्य पदार्थ केवल इसीलिये परित्याग कर दिए कि प्यारी भारत-जननी के अंतिम दर्शन कर लूँ। मैं बहुत बूढ़ा हो गया हूँ, १० वर्ष के बाद पूरे सौ वर्ष का हो जाऊँगा। अब मेरे हृदय में केवल एक ही अभिलाषा बाक़ी है कि मैं अपनी मातृभूमि का रज-कण बनूँ।

यह अभिलाषा कुछ आज ही मेरे मन में उत्पन्न नहीं हुई, बल्कि उस समय भी थी जब मेरी प्यारी पत्नी अपनी मधुर बातों और कोमल कटाक्षों से मेरे हृदय को प्रफुल्लित किया करती थी और जब कि मेरे युवा पुत्र प्रातःकाल आकर अपने वृद्ध पिता को सभक्ति प्रणाम करते, उस समय भी मेरे हृदय में एक काँटा-सा खटकता रहता था कि मैं अपनी मातृभूमि से अलग हूँ। यह देश मेरा देश नहीं है और मैं इस देश का नहीं हूँ।

मेरे धन था, पत्नी थी, लड़के थे और जायदाद थी, मगर न-मालूम क्यों, मुझे रह-रहकर मातृभूमि के टूटे-फूटे झोपड़े, चार-छ बीघे मौरूसी ज़मीन और बालपन के लँगोटिए यारों की याद अक्सर सता जाया करती। प्रायः अपार प्रसन्नता और आनंदोत्सवों के अवसर पर भी यह विचार हृदय में चुटकी लिया करता था कि "यदि मैं अपने देश में होता ....."

( २ )

जिस समय मैं बंबई में जहाज़ से उतरा, मैंने पहले काले-काले कोट पतलून पहने टूटी फूटी अँगरेज़ी बोलते हुए मल्लाह देखे। फिर अँगरेज़ी दूकानें, ट्राम और मोटरगाड़ियाँ दीख पड़ीं। इसके बाद रबर टायरवाली गाड़ियों और मुँह में चुरट दाबे हुए आदमियों से मुठभेड़ हुई। फिर रेल का विक्टोरिया-टर्मिनस-स्टेशन देखा। बाद में रेल पर सवार होकर हरी-हरी पहाड़ियों के मध्य में स्थित अपने गाँव को चल दिया। उस समय मेरी आँखों में आँसू भर आए और

मैं खूब रोया, क्योंकि यह मेरा देश न था। यह वह देश न था, जिसके दर्शनों की इच्छा सदा मेरे हृदय में लहराया करती थी। यह तो कोई और देश था। यह अमेरिका या इँगर्लेड था, मगर प्यारा भारत नहीं।

रेलगाड़ी जंगलों, पहाड़ों, नदियों और मैदानों को पार करती हुई मेरे प्यारे गाँव के निकट पहुँची, जो किसी समय में फूल, पत्तों और फलों की बहुतायत तथा नदी-नालों की अधिकता से स्वर्ग को मात कर रहा था। मैं जब गाड़ी से उतरा, तो मेरा हृदय बाँसों उछल रहा था। अब अपना प्यारा घर देखूँगा—अपने बालपन के प्यारे साथियों से मिलूँगा। मैं इस समय बिलकुल भूल गया था कि मैं ९० वर्ष का बूढ़ा हूँ। ज्यों-ज्यों मैं गाँव के निकट आता था, मेरे पग तेज़ होते जाते थे और हृदय में अकथनीय आनंद का स्रोत उमड़ रहा था। प्रत्येक वस्तु पर आँखें फाड़-फाड़कर दृष्टि डालता। अहा! यह वही नाला है, जिसमें हम रोज़ घोड़े नहलाते थे और स्वयं भी डुबकियाँ लगाते थे। किंतु अब उसके दोनों ओर कँटीदार तार लगे हुए थे और सामने एक बँगला था, जिसमें दो अँगरेज़ बंदूकें लिए इधर-उधर ताक रहे थे। नाले में नहाने की सख्त मनाही थी।

गाँव में गया, और निगाहें बालपन के साथियों को खोजने लगीं, किंतु शोक! वे सब-के-सब मृत्यु के ग्रास हो चुके थे। मेरा घर—मेरा टूटा-फूटा झोपड़ा—जिसकी गोद में मैं बरसों खेला था, जहाँ बचपन और बेफ़िक्री के आनंद लूटे थे और जिनका चित्र अभी तक मेरी आँखों में फिर रहा था, वही मेरा प्यारा घर अब मिट्टी का ढेर हो गया था।

( ३ )

यह स्थान ग़ैर-आबाद न था। सैकड़ों आदमी चलते-फिरते

नज़र आते थे, जो अदालत-कचहरी और थाना पुलिस की बातें कर रहे थे। उनके मुखों से चिंता, निर्जीवता और उदासी प्रदर्शित होती थी। सब सांसारिक चिंताओं से व्यथित मालूम होते थे। मेरे साथियों के समान हृष्ट-पुष्ट, बलवान्, लाल चेहरेवाले नवयुवक कहीं न देख पड़ते थे। उस अखाड़े के स्थान पर, जिसकी जड़ मेरे हाथों ने डाली थी, अब एक टूटा फूटा स्कूल था। उसमें दुर्बल, कांतिहीन, रोगियों की-सी सूरतवाले बालक, फटे कपड़े पहने, बैठे ऊँघ रहे थे। उनको देखकर सहसा मेरे मुख से निकल पड़ा—"नहीं-नहीं, यह मेरा प्यारा देश नहीं है। यह देश देखने मैं इतनी दूर से नहीं आया हूँ—यह मेरा प्यारा भारतवर्ष नहीं है।"

बरगद के पेड़ की ओर दौड़ा, जिसकी सुहावनी छाया में मैंने बचपन के आनंद उठाए थे, जो हमारे छुटपन का क्रीड़ा-स्थल और युवावस्था का सुखप्रद कुंज था। आह! इस प्यारे बरगद को देखते ही हृदय पर एक बड़ा आघात पहुँचा और दिल में महान् शोक उत्पन्न हुआ। उसे देखकर ऐसी-ऐसी दुःख-दायक तथा हृदय-विदारक स्मृतियाँ ताज़ी हो गईं कि घंटों पृथ्वी पर बैठे बैठे मैं आँसू बहाता रहा। हा! यही बरगद है, जिसकी डालों पर चढ़कर मैं फुनगियों तक पहुँचता था, जिसकी जटाएँ हमारी झूला थीं और जिसके फल हमें सारे संसार की मिठाइयों से अधिक स्वादिष्ट मालूम होते थे। मेरे गले में बाँहें डालकर खेलनेवाले लँगोटिए यार, जो कभी रूठते थे, कभी मनाते थे, कहाँ गए? हाय, मैं बिना घर-बार का मुसाफ़िर, अब क्या अकेला ही हूँ? क्या मेरा कोई भी साथी नहीं? इस बरगद के निकट अब थाना था और बरगद के नीचे कोई लाल पगड़ी बाँधे बैठा था। उसके आसपास दस-बीस लाल पगड़ीवाले

आदमी करबद्ध खड़े थे। वहाँ फटे पुराने कपड़े पहने एक दुर्भिक्ष-ग्रस्त पुरुष, जिस पर अभी चाबुकों की बौछार हुई थी, पड़ा सिसक रहा था। मुझे ध्यान आया कि यह मेरा प्यारा देश नहीं है, यह कोई और देश है। यह योरप है, अमेरिका है, मगर मेरी प्यारी मातृभूमि नहीं है—कदापि नहीं।

इधर से निराश होकर मैं उस चौपाल की ओर चला, जहाँ शाम के वक्त पिताजी गाँव के अन्य बुजुर्गों के साथ हुक्का पीते और हँसी कहकहे उड़ाते थे। हम भी उस टाट के बिछौने पर कलाबाजियाँ खाया करते थे। कभी कभी वहाँ पंचायत भी बैठती थी, जिसके सरपंच सदा पिताजी ही हुआ करते थे। इसी चौपाल के पास एक गोशाला थी, जहाँ गाँव-भर की गाएँ रक्खी जाती थीं और बछड़ों के साथ हम यहीं कलोलें किया करते थे। शोक! अब उस चौपाल का पता तक न था! वहाँ अब गाँवों में टीका लगाने की चौकी और डाकखाना था।

उस समय इसी चौपाल से लगा एक कोल्हवाड़ा था, जहाँ जाड़े के दिनों में ईख पेरी जाती थी और गुड़ की सुगंध से चित्त प्रसन्न हो जाता था। हम और हमारे साथी गँडेरियों के लिये वहाँ बैठे रहते और गँडेरियाँ कतरनेवाले मजदूरों के हस्त लाघव को देखकर आश्चर्य किया करते थे। वहाँ हजारों बार मैंने कच्चा रस और पक्का दूध मिलाकर पिया था। आसपास के घरों की स्त्रियाँ और बालक अपने अपने घड़े लेकर वहाँ आते थे और उनमें रस भरकर ले जाते थे। शोक है कि वे कोल्हू अब तक ज्यों-के-त्यों खड़े थे, किंतु कोल्हवाड़े की जगह पर अब एक सन लपेटनेवाली मशीन लगी थी और उसके सामने एक तमोली और सिगरेटवाले की दूकान थी। इन हृदय विदारक दृश्यों को देखकर मैंने एक आदमी से, जो देखने में सभ्य मालूम होता था, पूछा—"महाशय,

में एक परदेशी यात्री हूँ, रात-भर लेट रहने की मुझे आज्ञा दीजिएगा ?" इस आदमी ने मुझे सिर से पैर तक गहरी दृष्टि से देखा और बोला—"आगे जाओ, यहाँ जगह नहीं है।" मैं आगे गया और वहाँ भी यही उत्तर मिला। पाँचवीं बार एक सज्जन से स्थान माँगने पर उन्होंने एक मुट्ठी चने मेरे हाथ पर रख दिए। चने मेरे हाथ से छूट पड़े और नेत्रों से अविरल अश्रु धारा बहने लगी। मुख से सहसा निकल पड़ा—"हाय, यह मेरा देश नहीं है, यह कोई और देश है। यह हमारा अतिथि-सत्कारी प्यारा भारत नहीं है—कदापि नहीं है।'

मैंने एक सिगरेट की डिबिया ख़रीदी और एक सुनसान जगह पर बैठकर सिगरेट पीते हुए पूर्व समय की याद करने लगा। अचानक मुझे धर्मशाला का स्मरण हो आया, जो मेरे विदेश जाते समय बन रही थी। मैं उस ओर लपका कि रात किसी प्रकार वहीं काट लूँ, मगर शोक! शोक!! महान् शोक!!! धर्मशाला ज्यों-की-त्यों खड़ी थी, किंतु उसमें ग़रीब यात्रियों के टिकने के लिये स्थान न था। मदिरा, दुराचार और जुए ने उसे अपना घर बना रक्खा था। यह दशा देखकर विवशत मेरे हृदय से एक सर्द आह निकल पड़ी और मैं ज़ोर से चिल्ला उठा—"नहीं, नहीं, नहीं, और हज़ार बार नहीं है—यह मेरा प्यारा भारत नहीं है। यह कोई और देश है। यह योरप है, अमेरिका है, मगर भारत कदापि नहीं है।"

( ३ )

अँधेरी रात थी। गीदड़ और कुत्ते अपने कर्कश स्वर में गीत गा रहे थे। मैं अपना दुःखित हृदय लेकर उसी नाले के किनारे जाकर बैठ गया और सोचने लगा—अब क्या करूँ? क्या फिर अपने पुत्रों के पास लौट जाऊँ और अपना यह शरीर अमेरिका की मिट्टी में मिलाऊँ? अब तक मेरी मातृभूमि थी, मैं विदेश में ज़रूर था,

किंतु मुझे अपने प्यारे देश की याद बनी थी, पर अब मैं देश-विहीन हूँ। मेरा कोई देश नहीं है। इसी सोच-विचार में मैं बहुत देर तक घुटनों पर सिर रक्खे मौन बैठा रहा। रात्रि नेत्रों में ही व्यतीत की। सहसा घंटेवाले ने तीन बजाए और किसी के गाने का शब्द कानों में आया। हृदय गद्गद हो गया! यह तो देश का ही राग है, यह तो मातृभूमि का ही स्वर है! मैं तुरत उठ खड़ा हुआ और क्या देखता हूँ कि १९-२० वृद्धा स्त्रियाँ, सफ़ेद धोतियाँ पहने, हाथों में लोटे लिए स्नान को जा रही हैं और गाती जाती हैं—

"हमारे प्रभु अवगुन चित न धरो—"

मैं इस गीत को सुनकर तन्मय हो ही रहा था, कि इतने में मुझे बहुत आदमियों का बोलचाल सुन पड़ा। उनमें से कुछ लोग हाथों में पीतल के कमंडलु लिए हुए शिव-शिव, हर-हर, गंगे गंगे, नारायण नारायण आदि शब्द बोलते हुए चले जाते थे। मधुर, भावमय और प्रभावोत्पादक राग से मेरे हृदय पर जो प्रभाव हुआ, उसका वर्णन करना कठिन है।

मैंने अमेरिका की रमणियों का अलाप सुना था, सहस्रों बार उनकी जिह्वा से प्रेम और प्यार के शब्द सुने थे, उनके हृदयाकर्षक वचनों का आनंद उठाया था, मैंने सुरीले पक्षियों का चहचहाना भी सुना था, किंतु जो आनंद, जो मज़ा और जो सुख मुझे इस राग में आया वह मुझे जीवन में कभी प्राप्त नहीं हुआ था। मैंने खुद गुनगुनाकर गाया—

"हमारे प्रभु अवगुन चित न धरो—"

मेरे हृदय में फिर उत्साह आया कि ये तो मेरे प्यारे देश की ही बातें हैं। आनंदातिरेक से मेरा हृदय आनंदमय हो गया। मैं भी इन आदमियों के साथ हो लिया और ६ मील तक पहाड़ी मार्ग पार करके उसी नदी के किनारे पहुँचा, जिसका नाम पतित-

पावनी है, जिसकी लहरों में डुबकी लगाना और जिसकी गोद में मरना प्रत्येक हिंदू अपना परम सौभाग्य समझता है। पतित-पावनी भागीरथी गंगा मेरे प्यारे गाँव से छ:-सात मील पर बहती थीं। किसी समय मैं घोड़े पर चढ़कर नित्य स्नान करने जाता था। गंगामाता के दर्शनों की लालसा मेरे हृदय में सदा रहती थी। वहाँ मैंने हज़ारों मनुष्यों को इस ठंडे पानी में डुबकी लगाते हुए देखा। कुछ लोग बालू पर बैठे गायत्री मंत्र जप रहे थे। कुछ लोग हवन करने में संलग्न थे। कुछ माथे पर तिलक लगा रहे थे और कुछ लोग सस्वर वेद-मंत्र पढ़ रहे थे। मेरा हृदय फिर उत्साहित हुआ और मैं ज़ोर से कह उठा—"हाँ, हाँ, यही मेरा प्यारा देश है, यही मेरी पवित्र मातृभूमि है, यही मेरा सर्वश्रेष्ठ भारत है और इसी के दर्शनों की मेरी उत्कट इच्छा थी! इसी की पवित्र धूलि के कण बनने की मेरी प्रबल अभिलाषा है।"

(५)

मैं विशेष आनंद में मग्न था। मैंने अपना पुराना कोट और पतलून उतारकर फेंक दिया और गंगामाता की गोद में जा गिरा, जैसे कोई भोला-भाला बालक दिन भर निर्दय लोगों के साथ रहने के बाद संध्या को अपनी प्यारी माता की गोद में दौड़कर चला आवे और उसकी छाती से चिपट जाय। हाँ, अब मैं अपने देश में हूँ। यह मेरी प्यारी मातृभूमि है। ये लोग मेरे भाई हैं और गंगा मेरी माता है।

मैंने ठीक गंगा के किनारे एक छोटी-सी कुटी बनवा ली है। अब मुझे सिवा राम-नाम जपने के और कोई काम नहीं है। मैं नित्य प्रातः-सायं गंगास्नान करता हूँ और मेरी प्रबल इच्छा है कि इसी स्थान पर मेरे प्राण निकलें और मेरी अस्थियाँ गंगामाता की लहरों की भेंट हों।

मेरी स्त्री और मेरे पुत्र बार बार बुलाते हैं, मगर अब मैं यह
गंगामाता का तट और अपना प्यारा देश छोड़कर वहाँ नहीं जा
सकता। मैं अपनी मिट्टी गंगाजी को ही सौंपूँगा। अब संसार की
कोई आकांक्षा मुझे इस स्थान से नहीं हटा सकती, क्योंकि यह
मेरा प्यारा देश और यही प्यारी मातृभूमि है। बस, मेरी उत्कट
इच्छा यही है कि मैं अपनी प्यारी मातृभूमि में ही अपने प्राण
विसर्जन करूँ।

# लाग-डाट

जोखू भगत और बेचन चौधरी में तीन पीढ़ियों से अदावत चली आती थी। कुछ डाँड़-मेंड़ का झगड़ा था। उनके परदादों में कई बार खून-खच्चर हुआ। बापों के समय से मुकदमेबाज़ी शुरू हुई, दोनों कई बार हाईकोर्ट तक गए। लड़कों के समय में संग्राम की भीषणता और भी बढ़ी। यहाँ तक कि दोनों ही अशक्त हो गए। पहले दोनों इसी गाँव में आधे-आधे के हिस्सेदार थे। अब उनके पास उस झगड़ेवाले खेत को छोड़कर एक अंगुल ज़मीन भी न थी। भूमि गई, धन गया, मान-मर्यादा गया, लेकिन वह विवाद ज्यों-का-त्यों बना रहा। हाईकोर्ट के धुरंधर नीतिज्ञ एक मामूली-सा झगड़ा तय न कर सके।

इन दोनों सज्जनों ने गाँव को दो विरोधी दलों में विभक्त कर दिया था। एक दल की भंग-बूटी चौधरी के द्वार पर छनती, तो दूसरे दल के चरस-गाँजे के दम भगत के द्वार पर लगते थे। स्त्रियों और बालकों के भी दो दल हो गए थे। यहाँ तक कि दोनों सज्जनों के सामाजिक और धार्मिक विचारों में भी विभाजक रेखा खिंची हुई थी। चौधरी कपड़े पहने सत्तू खा लेते और भगत को ढोंगी कहते। भगत बिना कपड़े उतारे पानी भी न पीते और चौधरी को भ्रष्ट बतलाते। भगत सनातनधर्मी बने तो चौधरी ने आर्यसमाज का आश्रय लिया। जिस बज़ाज, पसारी या कुँजड़े से चौधरी सौदे लेते उसको ओर भगत ताकना भी पाप समझते थे और भगतजी के हलवाई की मिठाइयाँ, उनके ग्वाले का दूध और तेली का तेल चौध

लिये त्याज्य थे। यहाँ तक कि उनके आरोग्यता के सिद्धांतों में भी भिन्नता थी। भगतजी वैद्यक के क़ायल थे, चौधरी युनानी-प्रथा के माननेवाले। दोनों चाहे रोग से मर जाते, पर अपने सिद्धांतों को न तोड़ते।

( २ )

जब देश में राजनीतिक आंदोलन शुरू हुआ, तो उसकी भनक उस गाँव में आ पहुँची। चौधरी ने आंदोलन का पक्ष लिया, भगत उसके विपक्षी हो गए। एक सज्जन ने आकर गाँव में किसान-सभा खोली। चौधरी उसमें शरीक हुए, भगत अलग रहे। जागृति और बढ़ी स्वराज्य की चर्चा होने लगी। चौधरी स्वराज्यवादी हो गए, भगत ने राजभक्ति का पक्ष लिया। चौधरी का घर स्वराज्यवादियों का अड्डा हो गया, भगत का घर राजभक्तों का क्लब बन गया।

चौधरी जनता में स्वराज्यवाद का प्रचार करने लगे—

"मित्रो, स्वराज्य का अर्थ है अपना राज्य। अपने देश में अपना राज्य हो, तो वह अच्छा है कि किसी दूसरे का राज्य हो वह ?"

जनता ने कहा—"अपना राज्य हो, वह अच्छा है।"

चौधरी—तो वह स्वराज्य कैसे मिलेगा ? आत्मबल से, पुरुषार्थ से, मेल से, एक दूसरे से द्वेष करना छोड़ दो। अपने झगड़े आप मिलकर निपटा लो।

एक शंका—आप तो नित्य अदालत में खड़े रहते हैं।

चौधरी—हाँ, पर आज से अदालत जाऊँ, तो मुझे गऊ हत्या का पाप लगे। तुम्हें चाहिए कि तुम अपनी गाढ़ी कमाई अपने बाल बच्चों को खिलाओ और बचे, तो परोपकार में लगाओ, वकील-मुख़्तारों की जेब क्यों भरते हो, थानेदार को घूस क्यों देते हो,

अमलों की चिरौरी क्यों करते हो ? पहले, हमारे लड़के अपने धर्म की शिक्षा पाते थे, वह सदाचारी, त्यागी, पुरुषार्थी बनते थे। अब वह विदेशी मदरसों में पढ़कर चाकरी करते हैं, घूस खाते हैं, शौक़ करते हैं। वे अपने देवताओं और पितरों की निंदा करते हैं, सिगरेट पीते हैं, बाल बनाते हैं और हाकिमों की गोड़धरिया करते हैं। क्या यह हमारा कर्तव्य नहीं है कि हम अपने बालकों को धर्मानुसार शिक्षा दें?

जनता—चंदा करके पाठशाला खोलनी चाहिए।

चौधरी—हम पहले मदिरा का छूना पाप समझते थे। अब गाँव गाँव और गली गली में मदिरा की दूकानें हैं। हम अपनी गाढ़ी कमाई के करोड़ों रुपए गाँजे शराब में उड़ा देते हैं।

जनता—जो दारू-भाँग पिए, उसे डाँड़ लगना चाहिए।

चौधरी—हमारे दादा-बाबा, छोटे-बड़े सब गाढ़ा-गज़ी पहनते थे। हमारी दादियाँ नानियाँ चरखा काता करती थीं। सब धन देश में रहता था, हमारे जुलाहेभाई चैन की बंसी बजाते थे। अब हम विदेश के बने हुए महीन रंगीन कपड़ों पर जान देते हैं। इस तरह दूसरे देशवाले हमारा धन ढो ले जाते हैं, बेचारे जुलाहे कंगाल हो गए। क्या हमारा यही धर्म है कि अपने भाइयों की थाली छीनकर दूसरों के सामने रख दें ?

जनता—गाढ़ा कहीं मिलता ही नहीं।

चौधरी—अपने घर का बना हुआ गाढ़ा पहनो, अदालतों को त्यागो, नशेबाज़ी छोड़ो, अपने लड़कों को धर्म कर्म सिखाओ, मेल से रहो—बस यही स्वराज्य है। जो लोग कहते हैं कि स्वराज्य के लिये खून की नदी बहेगी, वे पागल हैं—उनकी बातों पर ध्यान मत दो।

जनता ये बातें बड़े चाव से सुनती थी और दिनोंदिन श्रोताओं की संख्या बढ़ती जाती थी। चौधरी सबके श्रद्धाभाजन बन गए।

(२)

भगतजी राजभक्ति का उपदेश करने लगे—

"भाइयो, राजा का काम राज्य करना और प्रजा का काम उसकी आज्ञा पालन करना है। इसी को राजभक्ति कहते हैं और हमारे धार्मिक ग्रंथों में हमें इसी राजभक्ति की शिक्षा दी गई है। राजा ईश्वर का प्रतिनिधि है, उसकी आज्ञा के विरुद्ध चलना महान् पातक है। राजा का विमुख प्राणी नरक का भागी होता है।

एक शंका—राजा को भी तो अपने धर्म का पालन करना चाहिए।

दूसरी शंका—हमारे राजा तो नाम के हैं, असली राजा तो विलायत के बनिए-महाजन हैं।

तीसरी शंका—बनिए धन कमाना जानते हैं, राज्य करना क्या जानें।

भगत—लोग तुम्हें शिक्षा देते हैं कि अदालत में मत जाओ पंचायत में मुक़दमे ले जाओ, लेकिन ऐसे पंच कहाँ हैं, जो सच्चा न्याय करें, दूध का दूध और पानी का पानी कर दें। वहाँ मुँह-देखी बातें होंगी। जिनका दबाव है उनकी जीत होगी। जिनका कुछ दबाव नहीं है वह बेचारे मारे जायँगे। अदालतों में सब कारवाई क़ानून पर होती है, वहाँ छोटे बड़े सब बराबर हैं, शेर बकरी सब एक घाट पानी पीते हैं।

दूसरी शंका—अदालतों का न्याय कहने ही को है, जिसके पास बने हुए गवाह और दाँव पेंच खेले हुए वकील होते हैं उसी की जीत होती है, झूठे-सच्चे की परख कौन करता है, हाँ, हैरानी अलबत्ता होती है।

भगत—कहा जाता है कि विदेशी चीज़ों का व्यवहार मत करो। यह ग़रीबों के साथ घोर अन्याय है। हमको बाज़ार में जो चीज़

सस्ती और अच्छी मिले वह लेनी चाहिए। चाहे, स्वदेशी हो या विदेशी। हमारा पैसा सेंत में नहीं आता है कि उसे रद्दी, भद्दी स्वदेशी चीज़ों पर फेंके।

एक शका—अपने देश में तो रहता है, दूसरों के हाथ में तो नहीं जाता।

दूसरी शका—अपने घर में अच्छा खाना न मिले, तो क्या विजातियों के घर का अच्छा भोजन खाने लगेंगे?

भगत—लोग कहते हैं, लड़कों को सरकारी मदरसों में मत भेजो। सरकारी मदरसों में न पढ़ते, तो आज हमारे भाई बड़ी-बड़ी नौकरियाँ कैसे पाते, बड़े-बड़े कारख़ाने कैसे बना लेते? बिना नई विद्या पढ़े अब संसार में निबाह नहीं हो सकता, पुरानी विद्या पढ़कर पत्रा देखने और कथा बाँचने के सिवा और क्या आता है? राज-काज क्या पट्टी-पोथी बाँचनेवाले लोग करेंगे?

एक शका—हमें राज-काज न चाहिए। हम अपनी खेती-बारी ही में मगन हैं, किसी के गुलाम तो नहीं।

दूसरी शका—जो विद्या घमंडी बना दे उससे मूर्ख ही अच्छा। यही नई विद्या पढ़कर तो लोग सूट बूट, घड़ी-छड़ी, हैट-कैट लगाने लगते हैं और अपने शौक़ के पीछे देश का धन विदेशियों की जेब में भरते हैं। ये देश के द्रोही हैं।

भगत—गाँजा शराब की ओर आजकल लोगों की कड़ी निगाह है। नशा बुरी लत है इसे सब जानते हैं। सरकार को नशे की दूकानों से करोड़ों रुपए साल की आमदनी होती है। अगर दूकानों में न जाने से लोगों की नशे की लत छूट जाय, तो बड़ी अच्छी बात है। वह दूकान पर न जायगा, तो चोरी-छिपे किसी-न किसी तरह दूने चौगुने दाम देकर, सज़ा काटने पर तैयार होकर, अपनी लत पूरी करेगा। तो ऐसा काम क्यों करो कि

सरकार का नुक़सान अलग हो, और गरीब रैयत का नुकसान अलग हो। फिर किसी-किसी को नशा खाने से फ़ायदा होता है। मैं ही एक दिन अफीम न खाऊँ, तो गाँठों में दर्द होने लगे, दम उखड़ जाय और सरदी पकड़ ले।

एक आवाज़—शराब पीने से बदन में फुर्ती आ जाती है।

एक शंका—सरकार अधर्म से रुपया कमाती है। उसे यह उचित नहीं। अधर्मी के राज्य में रहकर प्रजा का कल्याण कैसे हो सकता है?

दूसरी शंका—पहले दारू पिलाकर पागल बना दिया। लत पड़ी, तो पैसे की चाट हुई। इतनी मजूरी किसको मिलती है कि रोटी कपड़ा भी चले, और दारू शराब भी उड़े। या तो बाल-बच्चों को भूखों मारो या चोरी करो, जुआ खेलो और बेईमानी करो। शराब की दूकान क्या है, हमारी गुलामी का अड्डा है।

( ४ )

चौधरी के उपदेश सुनने के लिये जनता टूटती थी, लोगों को खड़े होने को जगह न मिलती। दिनोंदिन चौधरी का मान बढ़ने लगा। उनके यहाँ नित्य पंचायतों की, और राष्ट्रोन्नति की चर्चा रहती। जनता को इन बातों में बड़ा आनंद और उत्साह होता। उनके राजनीतिक ज्ञान की वृद्धि होती। वह अपना गौरव और महत्व समझने लगी, उन्हें अपनी सत्ता का अनुभव होने लगा। निरंकुशता और अन्याय पर अब उनकी त्योरियाँ चढ़ने लगीं। उन्हें स्वतंत्रता का स्वाद मिला। घर की रुई, घर का सूत, घर का कपड़ा, घर का भोजन, घर की अदालत, न पुलिस का भय, न अमलों की खुशामद, सुख और शांति से जीवन व्यतीत करने लगे। कितनों ही ने नशेबाज़ी छोड़ दी और सद्भावों की एक लहर सी दौड़ने लगी।

लेकिन, भगतजी इतने भाग्यशाली न थे। जनता को दिनो-दिन उनके उपदेशों से अरुचि होती जाती थी। यहाँ तक कि बहुधा उनके श्रोताओं में पटवारी, चौकीदार, मुदर्रिस और इन्हीं कर्मचारियों के मित्रों के अतिरिक्त और कोई न होता था। कभी-कभी बड़े हाकिम भी आ निकलते और भगतजी का बड़ा आदर-सत्कार करते। ज़रा देर के लिये भगतजी के आँसू पुँछ जाते। लेकिन क्षण-भर का सम्मान आठों पहर के अपमान की बराबरी कैसे करता। जिधर निकल जाते उधर ही उँगलियाँ उठने लगतीं। कोई कहता, खुशामदी टट्टू है, कोई कहता, खुफ़िया पुलिस का भेदी है। भगतजी अपने प्रतिद्वंद्वी की बड़ाई और अपने लोक-निंदा पर दाँत पीस-पीसकर रह जाते थे। जीवन में यह पहला ही अवसर था कि उन्हें सबके सामने नीचा देखना पड़ा। चिर-काल से जिस कुल-मर्यादा की रक्षा करते आए थे और जिस पर अपना सर्वस्व अर्पण कर चुके थे वह धूल में मिल गई। यह दाहमय चिंता उन्हें एक क्षण के लिये चैन न लेने देती। नित्य यही समस्या सामने रहती कि अपना खोया हुआ सम्मान क्योंकर पाऊँ, अपने प्रतिपक्षी को क्योंकर पद-दलित करूँ, उसका गरूर तोड़ूँ।

अंत में उन्होंने सिंह को उसकी माँद में ही पछाड़ने का निश्चय किया।

## ( ४ )

संध्या का समय था। चौधरी के द्वार पर एक बड़ी सभा हो रही थी। आसपास के गाँवों के किसान भी आ गए थे, हज़ारों आदमियों की भीड़ थी। चौधरी उन्हें स्वराज्य-विषयक उपदेश दे रहे थे। बारबार भारतमाता की जय-जयकार की ध्वनि उठती थी। एक ओर स्त्रियों का जमाव था। चौधरी ने उपदेश समाप्त

किया और अपनी जगह पर बैठे। स्वयंसेवकों ने स्वराज्य फ़ंड के लिये चंदा जमा करना शुरू किया कि इतने में भगतजी न-जाने किधर से लपके हुए आए और श्रोताओं के सामने खड़े होकर उच्च स्वर से बोले—

"भाइयो, मुझे यहाँ देखकर अचरज मत करो, मैं स्वराज्य का विरोधी नहीं हूँ। ऐसा पतित कौन प्राणी होगा जो स्वराज्य का निंदक हो, लेकिन इसके प्राप्त करने का यह उपाय नहीं है जो चौधरी ने बतलाया है और जिस पर तुम लोग लट्टू हो रहे हो। जब आपस में फूट और रार है, तो पंचायतों से क्या होगा? जब विलासिता का भूत सिर पर सवार है, तो नशा कैसे छूटेगा, मदिरा की दूकानों का बहिष्कार कैसे होगा? सिगरेट, साबुन, मोज़े, बनियायन, अद्धी-तंज़ेब से कैसे पिंड छूटेगा? जब रोब और हुकूमत की लालसा बनी हुई है, तो सरकारी मदरसे कैसे छोड़ोगे, विधर्मी शिक्षा की बेड़ी से कैसे मुक्त हो सकोगे? स्वराज्य लेने का केवल एक ही उपाय है और वह आत्मसंयम है। यही महौषधि तुम्हारे समस्त रोगों को समूल नष्ट करेगी। आत्मा को बलवान् बनाओ, इंद्रियों को साधो, मन को वश में करो, तभी तुममें भ्रातृ-भाव पैदा होगा, तभी भोग विलास से मन हटेगा, तभी नशेबाज़ी का दमन होगा। आत्मबल के बिना स्वराज्य कभी प्राप्त न होगा। स्वार्थ-सेवा सब पापों का मूल है, यही तुम्हें अदालतों में ले जाती है, यही तुम्हें विधर्मी शिक्षा का दास बनाए हुए है। इस पिशाच को आत्मबल से मारो और तुम्हारी कामना पूरी हो जायगी। सब जानते हैं, मैं ४० साल से अफ़ीम का सेवन करता हूँ। आज से अफ़ीम को गऊ का रक्त समझूँगा। चौधरी से मेरी तीन पीढ़ियों की अदावत है। आज से चौधरी मेरे भाई हैं। आज से मुझे या मेरे घर के किसी प्राणी को घर के कते सूत से बुने

हुए कपड़े के सिवा कुछ और पहनते देखो, तो मुझे जो दंड चाहो दो। बस, मुझे यह ही कहना है, परमात्मा हम सबकी इच्छा पूरी करे।"

यह कहकर भगतजी घर की ओर चले कि चौधरी दौड़-कर उनके गले से लिपट गए। तीन पुश्तों की अदावत एक क्षण में शांत हो गई।

उस दिन से चौधरी और भगत साथ-साथ स्वराज्य का उपदेश करने लगे। उनमें गाढ़ी मित्रता हो गई है और यह निश्चय करना कठिन है कि दोनों में से जनता किसका अधिक सम्मान करती है।

---

# चकमा

सेठ चंदूमल जब अपनी दूकान और गोदाम में भरे हुए माल को देखते, तो मुँह से ठंडी साँस निकल जाती। यह माल कैसे बिकेगा? बैंक का सूद बढ़ रहा है, दूकान का किराया चढ़ रहा है, कर्मचारियों का वेतन बाक़ी पड़ता जाता है। ये सभी रक़में गाँठ से देनी पड़ेंगी। अगर कुछ दिन यही हाल रहा, तो दिवाले के सिवा और किसी तरह जान न बचेगी। तिस पर भी धरनेवाले नित्य सिर पर शैतान की तरह सवार रहते हैं।

सेठ चंदूमल की दूकान चाँदनी-चौक दिल्ली में थी। मुफ़स्सिल में भी उनकी कई दूकानें थीं। जब शहर कांग्रेस-कमेटी ने उनसे विलायती कपड़े की ख़रीद और बिक्री के विषय में प्रतिज्ञा करानी चाही, तो उन्होंने कुछ ध्यान न दिया। बाज़ार के कई आढ़तियों ने उनकी देखादेखी प्रतिज्ञा-पत्र पर हस्ताक्षर करने से इनकार कर दिया। चंदूमल को जो नेतृत्व कभी न नसीब हुआ था, वह इस अवसर पर बिना हाथ-पैर हिलाए ही मिल गया। वे सरकार के खैरख्वाह थे। साहब बहादुरों को समय-समय पर डालियाँ नज़र देते रहते थे। पुलिस से घनिष्ठता थी। म्युनिसिपैलिटी के सदस्य भी थे। कांग्रेस के व्यापारिक कार्यक्रम का विरोध करके अमन-सभा के कोषाध्यक्ष बन बैठे। यह इसी खैरख्वाही की बरकत थी। युवराज का स्वागत करने के लिये अधिकारियों ने उनसे २४ हज़ार के कपड़े ख़रीदे। ऐसा समर्थ पुरुष कांग्रेस से क्यों डरे? कांग्रेस है किस खेत की मूली? पुलिसवालों ने भी बढ़ावा दिया—"मुआहिदे पर हरगिज़ दस्तख़त

न कीजिएगा। देखें, ये लोग क्या करते हैं ? एक एक को जेल न भेजवा दिया, तो कहिएगा।' लालाजी के हौसले बढ़े। उन्होंने कांग्रेस से लड़ने की ठान ली। इसी के फल स्वरूप तीन महीनों से उनकी दूकान पर प्रात काल से ६ बजे रात तक पहरा रहता था। पुलिस-दलों ने उनकी दूकान पर वालंटियरों को कई बार गालियाँ दीं, कई बार पीटा, खुद सेठजी ने भी कई बार उन पर वाणी के बाण चलाए, किंतु पहरेवाले किसी तरह न टलते थे। बल्कि इन अत्याचारों के कारण चंद्रमल का बाज़ार और भी गिरता जाता था। मुफ़स्सिल की दूकानों से मुनीम लोग और भी दुराशाजनक समाचार भेजते रहते थे। कठिन समस्या थी। इस संकट से निकलने का कोई उपाय न था। वे देखते थे कि जिन लोगों ने प्रतिज्ञा-पत्र पर हस्ताक्षर कर दिए हैं वे चोरी-छिपे कुछ न-कुछ विदेशी माल बेच लेते हैं। उनकी दूकानों पर पहरा नहीं बैठता। यह सारी विपत्ति मेरे ही सिर है।

उन्होंने सोचा, पुलिस और हाकिमों की दोस्ती से मेरा भला क्या हुआ ? उनके हटाए ये पहरे नहीं हटते। सिपाहियों की प्रेरणा से ग्राहक नहीं आते। किसी तरह पहरे बंद हो जाते, तो सारा खेल बन जाता।

इतने में मुनीमजी ने कहा—"लालाजी, यह,देखिए कई व्यापारी हमारी तरफ़ आ रहे थे। पहरेवालों ने उनको न-जाने क्या मंत्र पढ़ा दिया, सब चले जा रहे हैं।'

चंद्रमल—अगर इन पापियों को कोई गोली मार देता, तो मैं बहुत खुश होता। यह सब मेरा सर्वनाश करके दम लेंगे।

मुनीम—कुछ हेठी तो होगी, यदि आप प्रतिज्ञा-पत्र पर हस्ताक्षर कर देते, तो यह पहरा उठ जाता। तब हम भी यह सब किसी-न-किसी तरह खपा देते।

चदूमल—मन में तो मेरे भी यह बात आती है, पर सोचो, अपमान कितना होगा ? इतनी हेकड़ी दिखाने के बाद फिर झुका नहीं जाता। फिर हाकिमों की निगाहों में गिर जाऊँगा। और लोग भी ताने देंगे कि चले थे बचा कांग्रेस से लड़ने। ऐसी मुँह की खाई कि होश ठिकाने आ गए। जिन लोगों को पीटा और पिटवाया, जिनको गालियाँ दीं, जिनकी हँसी उड़ाई ! अब उनकी शरण कौन मुँह लेकर जाऊँ। मगर एक उपाय सूझ रहा है। अगर चकमा चल गया, तो 'पौ बारह' है। बात तो तब है जब साँप को मारूँ मगर लाठी बचाकर। पहरा उठा दूँ, पर बिना किसी की खुशामद किए।

( २ )

नौ बज गए थे। सेठ चदूमल गंगास्नान करके लौट आए थे और मसनद पर बैठकर चिट्ठियाँ पढ़ रहे थे। अन्य दूकान के मुनीमों ने अपनी विपत्ति-कथा सुनाई थी ! एक-एक पत्र को पढ़कर सेठजी का क्रोध बढ़ता जाता था। इतने में दो वालंटियर झंडियाँ लिए हुए उनकी दूकान के सामने आकर खड़े हो गए।

सेठजी ने डाँटकर कहा—"हट जाओ हमारी दूकान के सामने से।"

एक वालंटियर ने उत्तर दिया—"महाराज हम तो सड़क पर हैं। क्या यहाँ से भी चले जायँ।"

चदूमल—तुम्हारी सूरत नहीं देखना चाहता।

वालंटियर—तो आप कांग्रेस-कमेटी को लिखिए। हमको तो यहाँ से यहाँ खड़े रहकर पहरा देने का हुक्म मिला है।

एक कांस्टेबिल ने आकर कहा—"क्या है सेठजी, यह लौंडा क्या डराता है ?"

चदूमल बोले—"मैं कहता हूँ कि दूकान के सामने से हट जाओ, पर यह कहता है कि न हटेंगे, न हटेंगे। ज़रा इनकी ज़बर दस्ती देखो।"

कांस्टेबिल—(वालंटियरों से) तुम दोनों यहाँ से जाते हो कि आकर गरदन नापूँ।

वालंटियर—हम सड़क पर खड़े हैं, दूकान पर नहीं।

कांस्टेबिल का अभीष्ट अपनी कारगुज़ारी दिखाना था। वह सेठजी को खुश करके कुछ इनाम-एकराम भी लेना चाहता था। उसने वालंटियरों को अपशब्द कहे, और जब उन्होंने उसकी कुछ परवा न की, तो एक वालंटियर को इतनी ज़ोर से धक्का दिया कि वह बेचारा मुँह के बल ज़मीन पर गिर पड़ा। कई वालंटियर इधर-उधर से आकर जमा हो गए। कई सिपाही भी आ पहुँचे। दर्शक-वृंद को ऐसी घटनाओं में मज़ा आता ही है। उनकी भीड़ लग गई। किसी ने हाँक लगाई—'महात्मा गांधी की जय।' औरों ने भी उसके सुर में सुर मिलाया, देखते देखते एक जनसमूह एकत्रित हो गया।

एक दर्शक ने कहा—"क्या है लाला चदूमल? अपनी दूकान के सामने इन गरीबों की यह दुर्गति करा रहे हो, और तुम्हें ज़रा भी लज्जा नहीं आती? कुछ भगवान् का भी डर है या नहीं?"

सेठजी ने कहा—"मुझसे क़सम ले लो जो मैंने किसी सिपाही से कुछ कहा हो। ये लोग अनायास बेचारों के पीछे पड़ गए। मुझे नाहक़ बदनाम करते हो।"

एक सिपाही—लालाजी, आप ही ने तो कहा था कि ये दोनों वालंटियर मेरे ग्राहकों को छेड़ रहे हैं। अब आप निकले जाते हैं।

चदूमल—बिलकुल झूठ, सरासर झूठ, सोलहोआना झूठ। तुम लोग अपनी कारगुज़ारी की धुन में इनसे उलझ पड़े। था

बेचारे तो दूकान से बहुत दूर खड़े थे। न किसी से बोलते थे, न चालते। तुमने ज़बरदस्ती ही इन्हें गरदनी देनी शुरू की। मुझे अपना सौदा बेचना है कि किसी से लड़ना।

दूसरा सिपाही—लालाजी हो बड़े होशियार! आग लगाकर अलग हो गए। तुम न कहते, तो हमें क्या पड़ी थी कि इन लोगों को धक्के देते? दारोगाजी ने भी हमको ताकीद कर दी थी कि सेठ चंदूमल की दूकान का विशेष ध्यान रखना। वहाँ कोई वालंटियर न आए। तब हम लोग आए थे। तुम फ़रियाद न करते, तो दारोगाजी हमारी तैनाती ही क्यों करते?

चंदूमल—दारोगाजी को अपनी कारगुज़ारी दिखानी होगी। मैं उनके पास क्यों फ़रियाद करने जाता? सभी लोग कांग्रेस के दुश्मन हो रहे हैं। थानेवाले तो उसके नाम से ही जलते हैं। क्या मैं शिकायत करता तभी तुम्हारी तैनाती होती?

इतने में किसी ने थाने में इत्तिला की कि चंदूमल की दूकान पर कांस्टेबिलों और वालंटियरों में मार-पीट हो गई। कांग्रेस के दफ़्तर में ख़बर पहुँची। ज़रा देर में सशस्त्र पुलिस को लेकर थानेदार और इंस्पेक्टर साहब आ पहुँचे। उधर कांग्रेस के कर्मचारी भी दल-बलसहित दौड़े। समूह और बढ़ा। बार-बार जय-जयकार की ध्वनि उठने लगी। कांग्रेस और पुलिस के नेताओं में वाद-विवाद होने लगा। परिणाम यह हुआ कि पुलिसवालों ने दोनों को हिरासत में लिया और थाने की ओर चले।

पुलिस अधिकारियों के चले जाने के बाद सेठजी ने कांग्रेस के प्रधान से कहा—"आज मुझे मालूम हुआ कि ये लोग वालंटियरों पर इतना घोर अत्याचार करते हैं।"

प्रधान—तब तो दो वालंटियरों का फँसना व्यर्थ नहीं हुआ। इस विषय में अब तो आपको कोई शंका नहीं है। हम कितने

लड़ाकू, कितने द्रोही, कितने शांति-भंगकारी हैं यह तो आपको ख़ूब मालूम हो गया होगा ?

चदूमल—जी हाँ, ख़ूब मालूम हो गया।

प्रधान—आपकी शहादत तो अवश्य ही होगी।

चदूमल—होगी तो मैं भी साफ़-साफ़ कह दूँगा, चाहे बने या बिगड़े। पुलिस की सख़्ती अब नहीं देखी जाती। मैं भी भ्रम में पड़ा हुआ था।

मन्त्री—पुलिसवाले आपको दबावेंगे बहुत।

चदूमल—एक नहीं सौ दबाव पड़ें, मैं झूठ कभी न बोलूँगा। सरकार उस दरबार में साथ न जायगी।

मन्त्री—अब तो हमारी लाज आपके हाथ है।

चदूमल—मुझे आप देश का द्रोही न पावेंगे।

यहाँ से प्रधान और मन्त्री तथा अन्य पदाधिकारी चले, तो मन्त्रीजी ने कहा—"आदमी सच्चा जान पड़ता है।'

प्रधान—( संदिग्ध भाव से ) कल तक आप ही सिद्ध हो जायगा।

( २ )

शाम को इंस्पेक्टर पुलिस ने लाला चदूमल को थाने में बुलाया और कहा—"आपको शहादत देनी होगी। हम आपकी तरफ़ से बेफ़िक्र हैं।"

चदूमल बोले—"हाज़िर हूँ।"

इंस्पेक्टर—वालंटियरों ने कांस्टेबिलों को गालियाँ दीं ?

चदूमल—मैंने नहीं सुनी।

इंस्पेक्टर—सुनी या नहीं सुनी, यह बहस नहीं है। आपको यह कहना होगा। वे ख़रीदारों को धक्के देकर हटाते थे, हाथापाई करते थे, मारने की धमकी देते थे, ये सभी बातें कहनी

कर देंगे। मुझे तो यह अभियोग और यह फैसला सर्वथा हास्यास्पद जान पड़ते हैं, और किसी भी समाज को निंदित करनेवाले हैं।

आनंद०—इस विषय को छोड़ो। यह तो बताओ कि इस समय क्या-क्या खिलाओगे। मित्र नहीं, तो मित्र की चर्चा ही हो।

दया०—यह तो सेवती की पाक-कला-कुशलता पर निर्भर है। पूरियाँ और कचौरियाँ तो होंगी ही। यथासंभव खूब खरी भी होंगी। यथाशक्ति खस्ते और समोसे भी आवेंगे। खीर आदि के बारे में भविष्यवाणी की जा सकती है। आलू-गोभी की शोरबेदार तरकारी और मटर दालमोट भी मिलेंगे। फ़ीरिनी के लिये भी कह आया था। गूलर के कोफ़ते और आलू के कबाब—ये दोनों सेवती खूब पकाती है। इनके सिवा दही बड़े और चटनी-अचार की चर्चा तो व्यर्थ ही है। हाँ, शायद किशमिश का रायता भी मिले, जिसमें केसर की सुगंध उड़ती होगी।

आनंद०—मित्र, मेरे मुँह में तो पानी भर आया। तुम्हारी बातों ने तो मेरे पैरों में जान डाल दी। शायद पर होते, तो उड़कर पहुँच जाता।

दया०—लो, अब आ ही जाते हैं। यह तमाकूवाले की दूकान है, इसके बाद चौथा मकान अपना ही है।

आनंद०—मेरे साथ बैठकर एक ही थाली में खाना। कहीं ऐसा न हो कि अधिक खाने के लिये मुझे भाभीजी के सामने लज्जित होना पड़े।

दया०—इससे तुम निश्शंक रहो। उन्हें मिताहारी आदमी से चिढ़ है। वह कहती हैं—"जो खावेगा ही नहीं, वह दुनिया में काम क्या करेगा।" आज शायद तुम्हारी बदौलत मुझे भी काम करनेवालों की पंक्ति में स्थान मिल जाय। कम से-कम कोशिश तो ऐसी ही करना।

आनद०—भई, यथाशक्ति चेष्टा करूँगा । शायद तुम्हें ही प्रधान-पद मिल जाय ।

दया०—यह लो आ गए। देखना, सीढ़ियों पर अँधेरा है । शायद चिराग़ जलाना भूल गई ।

आनद०—कोई हर्ज नहीं । तिमिर लोक ही में तो सिकदर को अमृत मिला था ।

दया०—अतर इतना ही है कि तिमिर-लोक में पैर फिसले, तो पानी में गिरोगे, और यहाँ फिसले, तो पथरीली सड़क पर ।

(ज्योतिस्वरूप आते हैं)

ज्योति०—सेवक भी उपस्थित हो गया । देर तो नहीं हुई ? हवलमार्च करता आया हूँ ।

दया०—नहीं, अभी तो देर नहीं हुई । शायद आपकी भोजनाभिलाषा आपको समय से पहले खींच लाई ।

आनद०—आपका परिचय कराइए । मुझे आपसे देखादेखी नहीं है ।

दया०—(अँगरेज़ी में) मेरे सुदूर के सबध में साले होते हैं । एक वकील के मुहरिर हैं । ज़बर्दस्ती नाता जोड़ रहे हैं । सेवती ने निमत्रण दिया होगा । मुझे कुछ भी ज्ञात नहीं । यह अँगरेज़ी नहीं जानते ।

आनद०—इतना तो अच्छा है । अँगरेज़ी में ही बातें करेंगे ।

दया०—सारा मज़ा किरकिरा हो गया । कुमानुषों के साथ बैठकर खाना, फोड़े के आपरेशन कराने के बराबर है ।

आनद०—किसी उपाय से इन्हें बिदा कर देना चाहिए ।

दया०—मुझे तो चिंता यह है कि अब ससार के कार्यकर्ताओं में हमारी और तुम्हारी गणना ही न होगी । पाला इसी के हाथ रहेगा ।

आनंद०—और ऊपर चलो। आनंद तो जब आवे कि इन महाशय को आधे पेट ही उठना पड़े।

(तीनों आदमी ऊपर जाते हैं)

दया०—अरे! कमरे में भी रोशनी नहीं, अँधेरा घुप है। लाला ज्योतिस्वरूप, देखिएगा कहीं ठोकर खाकर न गिर पड़िएगा।

आनंद०—अरे ग़ज़ब. ...

(अलमारी से टकराकर धम् से गिर पड़ता है)

दया०—लाला ज्योतिस्वरूप, क्या आप गिर पड़े! चोट तो नहीं आई?

आनंद०—अजी, मैं गिर पड़ा। कमर टूट गई। तुमने अच्छी दावत की।

दया०—भले आदमी, सैकड़ों बार तो आए हो। मालूम नहीं था कि सामने अलमारी रक्खी हुई है? क्या ज़्यादा चोट लगी?

आनंद०—भीतर जाओ। थालियाँ लाओ और भाभीजी से कह देना कि थोड़ा सा तेल गर्म कर लें। मालिश कर लूँगा।

ज्योति०—महाशय, यह आपने क्या रख छोड़ा है। ज़मीन पर गिर पड़ा।

दया०—उगालदान तो नहीं लुढ़का दिया। हाँ, वही तो है। सारा फ़र्श ख़राब हो गया।

आनंद०—बधुवर, जाकर लालटेन जला लाओ। कहाँ लाकर कालकोठरी में डाल दिया।

दया०—(घर में जाकर) अरे! यहाँ भी तो अँधेरा है! चिराग़ तक नहीं। सेवती, कहाँ हो?

सेवती—बैठी तो हूँ।

दया०—यह बात क्या है? चिराग़ क्यों नहीं जले? तबीयत तो अच्छी है?

सेवती—बहुत अच्छी है। वा रे, तुम आ तो गए। मैंने समझा था कि आज आपका दर्शन ही न होगा।

दया०—ज्वर है क्या ? कब से आया है ?

सेवती—नहीं, ज्वर स्वर कुछ नहीं। चैन से बैठी हूँ।

दया०—तुम्हारा पुराना वायुगोला तो नहीं उभर आया ?

सेवती—( व्यंग्य से ) हाँ, वायुगोला ही है। लाओ कोई दवा है ?

दया०—अभी डॉक्टर के यहाँ से मँगवाता हूँ।

सेवती—कुछ मुफ्त की रकम हाथ आ गई है, क्या ? लाओ मुझे दे दो, अच्छी हो जाऊँ।

दया०—तुम तो हँसी कर रही हो। साफ़-साफ कोई बात नहीं कहतीं। क्या मेरे देर से आने का यही दंड है ? मैंने नव बजे आने का वचन दिया था। शायद दो-चार मिनट अधिक हुए हों। सब चीज़ें तैयार हैं न ?

सेवती—हाँ, बहुत ही खस्ता। आधोआध मक्खन डाला था।

दया०—आनंदमोहन से मैंने तुम्हारी खूब प्रशंसा की है।

सेवती—ईश्वर ने चाहा, तो वह भी प्रशंसा ही करेंगे। पानी रख आओ, हाथ-वाथ तो धोवें।

दया०—चटनियाँ भी बनवा ली हैं न ? आनंदमोहन को चटनियों से बहुत प्रेम है।

सेवती—खूब चटनी खिलाओ। सेरों बना रक्खी है।

दया०—पानी में केवड़ा डाल दिया है ?

सेवती—हाँ, ले जाकर पानी रख आओ। पीना आरंभ करें, प्यास लगी होगी।

आनंद०—( बाहर से ) मित्र, शीघ्र आओ। अब इंतज़ार करने की शक्ति नहीं है।

दया०—जल्दी मचा रहा है। लाओ थालियाँ परसो।

सेवती—पहले चटनी और पानी तो रख आओ।

दया०—(रसोई में जाकर) अरे! यहाँ तो चूल्हा बिलकुल ठंडा पड़ गया है। महरी आज सवेरे ही काम कर गई क्या?

सेवती—हाँ, खाना पकने से पहले ही आ गई थी।

दया०—बर्तन सब मँजे हुए रक्खे हैं। क्या कुछ पकाया ही नहीं?

सेवती—भूत प्रेत आकर खा गए होंगे।

दया०—क्या चूल्हा ही नहीं जलाया? गज़ब कर दिया।

सेवती—ग़ज़ब मैंने कर दिया, या तुमने?

दया०—मैंने तो सब सामान लाकर रख दिया था। तुमसे बार-बार पूछ लिया था कि किसी चीज की कमी हो, तो बतलाओ, फिर खाना क्यों न पका? क्या विचित्र रहस्य है! भला मैं इन दोनों को क्या मुँह दिखाऊँगा।

आनंद०—मित्र, क्या तुम अकेले ही सब सामग्री चट कर रहे हो? इधर भी लोग आशा लगाए बैठे हैं। इंतज़ार दम तोड़ रहा है।

सेवती—यदि सब सामग्री लाकर रख ही देते, तो मुझे बनाने में क्या आपत्ति थी।

दया०—अच्छा, यदि दो-एक वस्तुओं की कमी ही रह गई थी, तो इसका क्या यह अभिप्राय कि चूल्हा ही न जले। यह तो तुमने किसी अपराध का दंड दिया है। आज होली का दिन, और यहाँ आग ही न जली!

सेवती—जब तक ऐसे चरके न खाओगे, तुम्हारी आँखें न खुलेंगी।

दया०—तुम तो पहेलियों में बातें कर रही हो। आख़िर किस बात पर अप्रसन्न हो? मैंने कौन-सा अपराध किया है? जब मैं यहाँ से जाने लगा था तब तुम प्रसन्नमुख थीं, इसके पहले भी

मैंने तुम्हें दुखी नहीं देखा था। तो मेरी अनुपस्थिति में कौन ऐसी बात हो गई कि तुम इतनी रूठ गई?

सेवती—घर में स्त्रियों को क़ैद करने का यह दंड है।

दया०—अच्छा तो यह इस अपराध का दंड है? मगर तुमने मुझसे परदे की निंदा नहीं की। बल्कि इस विषय पर जब कोई बात छिड़ती, तब तुम मेरे ही विचारों से सहमत रहती थीं। मुझे आज ही ज्ञात हुआ है कि तुम्हें परदे से इतनी घृणा है। क्या दोनों अतिथियों से यह कह दूँ कि परदे की सहायता के दंड में मेरे यहाँ अनशन व्रत है। आप लोग ठंडी-ठंडी हवा खाएँ।

सेवती—जो चीज़ें तैयार हैं, उन्हें लाकर खिलाओ, जो नहीं है, उसके लिये क्षमा माँगो।

दया०—मैं तो कोई चीज़ तैयार नहीं देखता।

सेवती—है क्यों नहीं। चटनी बना ही डाली है, और पानी भी पहले से तैयार है।

दया०—यह दिल्लगी तो हो चुकी। सचमुच बतलाओ, खाना क्यों नहीं पकाया। क्या तबीयत ख़राब हो गई थी, अथवा किसी कुत्ते ने आकर रसोई अपवित्र कर दी?

आनंद०—बाहर क्यों नहीं आते हो भाई, भीतर-ही-भीतर क्या मिसकौट कर रहे हो? अगर सब चीज़ें नहीं तैयार हैं, तो न सही। जो कुछ तैयार हो, वही लाओ। इस समय तो सादी पूरियाँ भी खस्ते से अधिक स्वादिष्ठ जान पड़ेंगी। कुछ लाओ तो भला श्रीगणेश तो हो। मुझसे अधिक उत्सुक मेरे मित्र मुंशी ज्योतिस्वरूप हैं।

सेवती—भैया ने दावत के इंतज़ार में आज दोपहर को भी खाना न खाया होगा।

दया०—बात क्यों टालती हो, मेरी बातों का जवाब क्यों नहीं देतीं ?

सेवती—नहीं जवाब देती, क्या कुछ आपका क़र्ज़ खाया है, या रसोई बनाने के लिये लौंडी हूँ ?

दया०—यदि मैं घर का काम करके अपने को दास नहीं समझता, तो तुम घर का काम करके अपने को दासी क्यों समझती हो !

सेवती—मैं नहीं समझती, तुम समझते हो।

दया०—क्रोध मुझे आना चाहिए, उलटे तुम बिगड़ रही हो।

सेवती—तुम्हें क्यों मुझ पर क्रोध आना चाहिए ? इसलिये कि तुम पुरुष हो ?

दया०—नहीं, इसलिये कि तुमने आज मुझे मेरे मित्रों तथा संबंधियों के सम्मुख नीचा दिखाया।

सेवती—नीचा दिखाया तुमने मुझे, कि मैंने तुम्हें ? तुम तो किसी प्रकार क्षमा करा लोगे, किंतु कालिमा तो मेरे मुख लगेगी।

आनंद०—भई अपराध क्षमा हो, मैं भी वहीं आता हूँ। यहाँ तो किसी पदार्थ की सुगंध तक नहीं आती।

दया०—क्षमा क्या करा लूँगा, लाचार होकर बहाना करना पड़ेगा।

सेवती—चटनी खिलाकर पानी पिलाओ। इतना सत्कार बहुत है। होली का दिन है, यह भी एक प्रहसन रहेगा।

दया०—प्रहसन क्या रहेगा, कहीं मुख दिखाने-योग्य न रहूँगा। आख़िर तुम्हें यह क्या शरारत सूझी।

सेवती—फिर वही बात ? शरारत क्यों सूझती ? क्या तुमसे और तुम्हारे मित्रों से कोई बदला लेना था ? लेकिन जब लाचार

हो गई, तब क्या करती। तुम तो दस मिनट पछताकर और मुझ पर अपना क्रोध मिटाकर आनंद से सोओगे। यहाँ तो मैं तीन बजे से बैठी झीख रही हूँ। यह सब तुम्हारी करतूत है।

दया०—यही तो पूछता हूँ कि मैंने क्या किया?

सेवती—तुमने मुझे पिंजरे में बंद कर दिया, पर काट दिए! मेरे सामने दाना रख दो, तो खाऊँ, धुँधिया में पानी डाल दो, तो पीऊँ, यह किसका कुसूर है?

दया०—भाई छिपी छिपी बातें न करो। साफ़ साफ़ क्यों नहीं कहतीं?

आनंद—विदा होता हूँ, मौज उड़ाइए। नहीं, बाज़ार की दूकानें भी बंद हो जायँगी। ख़ूब चकमा दिया, मित्र, फिर समझेंगे। लाला ज्योतिस्वरूप तो बैठे बैठे अपनी निराशा को ख़र्राटों से भुला रहे हैं। मुझे यह संतोष कहाँ! तारे भी नहीं हैं कि बैठ-कर उन्हें ही गिनूँ। इस समय तो स्वादिष्ट पदार्थों का स्मरण कर रहा हूँ।

दया०—बंधुवर, दो मिनट और संतोष करो। आया। हाँ, लाला ज्योतिस्वरूप से कह दो कि किसी हलवाई की दूकान से पूरियाँ ले आवें। यहाँ कम पड़ गई हैं। आज दोपहर ही से इनकी तबीयत ख़राब हो गई है। मेरे मेज़ की दराज में रुपए रक्खे हुए हैं।

सेवती—साफ़-साफ़ तो यही है कि तुम्हारे परदे ने मुझे पंगुल बना दिया है। कोई मेरा गला भी घोट जाय, तो फ़रियाद नहीं कर सकती।

दया०—फिर भी वही अन्योक्ति! इस विषय का अंत भी होगा या नहीं।

सेवती—दियासलाई तो थी ही नहीं, फिर आग कैसे जलाती!

दया०—शारदा ! मैंने जाते समय दियासलाई की डिबिया ताक में रख दी थी। ज़रा-सी बात का तुमने इतना बतगड़ बना दिया। शायद मुझे तंग करने के लिये अवसर ढूँढ़ रही थीं। कम-से-कम मुझे तो ऐसा ही जान पड़ता है।

सेवती—यह तुम्हारी ज़्यादती है। ज्यों ही तुम सीढ़ी से उतरे, मेरी दृष्टि डिबिया पर पड़ गई, किंतु वह लापता थी। ताड़ गई कि तुम ले गए। तुम मुश्किल से दरवाज़े तक पहुँचे होगे। अगर ज़ोर से पुकारती, तो तुम सुन लेते। लेकिन नीचे दूकानदारों के कान में भी आवाज़ जाती, तो सुनकर तुम न-जाने मेरी कौन-कौन दुर्दशा करते। हाथ मलकर रह गई। उसी समय से बहुत व्याकुल हो रही हूँ कि किसी प्रकार भी दियासलाई मिल जाती, तो अच्छा होता। मगर कोई बस न चला। अंत में लाचार होकर बैठ रही।

दया०—यह कहो कि तुम मुझे तंग करना चाहती थीं। नहीं तो, क्या आग या दियासलाई न मिल जाती?

सेवती०—अच्छा, तुम मेरी जगह होते, तो क्या करते? नीचे सब-के-सब दूकानदार और तुम्हारी जान-पहचान के हैं। घर के एक ओर पंडितजी रहते हैं। इनके घर में कोई स्त्री नहीं। सारे दिन फाग हुई है, बाहर के सैकड़ों आदमी जमा थे, दूसरी ओर बंगाली बाबू रहते हैं। उनके घर की स्त्रियाँ किसी संबंधी से मिलने गई हैं, और अब तक नहीं आईं। इन दोनों घरों से भी बिना छज्जे पर आए चीज़ न मिल सकती थी। लेकिन शायद तुम इतनी बेपर्दगी को क्षमा न करते। और कौन ऐसा था, जिससे कहती कि कहीं से आग ला दो। महरी तुम्हारे सामने ही चौका-बर्तन करके चली गई थी। रह-रहकर तुम्हारे ही ऊपर क्रोध आता था।

दया०—तुम्हारी लाचारी का कुछ अनुमान कर सकता हूँ, पर मुझे

अब भी यह मानने में आपत्ति है कि दियासलाई का न होना चूल्हा न जलने का वास्तविक कारण हो सकता है।

सेवती—तुम्हीं से पूछती हूँ कि बतलाओ क्या करती ?

दया०—मेरा मन इस समय स्थिर नहीं है, किंतु मुझे विश्वास है कि यदि मैं तुम्हारे स्थान पर होता, तो होली के दिन और ख़ासकर जब अतिथि भी उपस्थित हों, चूल्हा ठंडा न रहता। कोई-न कोई उपाय अवश्य ही निकालता।

सेवती—जैसे ?

दया०—एक रुक़्क़ा लिखकर किसी दूकानदार के सामने फेंक देता।

सेवती—यदि मैं ऐसा करती, तो शायद तुम आँख मिलाने का कलंक मुझ पर लगाते।

दया०—अँधेरा हो जाने पर सिर से पैर तक चादर ओढ़कर बाहर निकल जाता और दियासलाई ले आता। घंटे दो घंटे में अवश्य ही कुछ-न-कुछ तैयार हो जाता। ऐसा उपवास तो न करना पड़ता।

सेवती—बाज़ार जाने से मुझे तुम गली-गली घूमनेवाली कहते, और गला काटने पर उतारू हो जाते। तुमने मुझे कभी भी इतनी स्वतंत्रता नहीं दी। यदि कभी स्नान करने जाती हूँ, तो गाड़ी का पट बंद रहता है।

दया०—अच्छा, तुम जीतीं और मैं हारा। यह सदैव के लिये उपदेश मिल गया कि ऐसे अत्यावश्यक समय पर तुम्हें घर से बाहर निकलने की स्वतंत्रता है।

सेवती—मैं तो इसे आकस्मिक समय नहीं कहती। आकस्मिक समय तो यह है कि दैवात् घर में कोई बीमार हो जाय और उसे डॉक्टर के यहाँ ले जाना आवश्यक हो।

दया०—निस्संदेह यह समय आकस्मिक है। इस दशा में तुम्हारे जाने में कोई हस्तक्षेप नहीं।

सेवती—और भी आकस्मिक समय गिनाऊँ?

दया०—नहीं भाई, इसका फ़ैसला तुम्हारी बुद्धि पर निर्भर है।

आनंद०—मित्र, संतोष की सीमा तो हो गई, अब प्राणपीड़ा हो रही है। ईश्वर करे, घर आबाद रहे, बिदा होता हूँ।

दया०—बस, एक मिनट और। उपस्थित हुआ।

सेवती—चटनी, और पानी लेते जाओ और पूरियाँ बाज़ार से मँगवा लो। इसके सिवा इस समय हो ही क्या सकता है।

दया०—( मरदाने कमरे में आकर ) पानी लाया हूँ, प्यालियों में चटनी है, आप लोग जब तक भोग लगावें। मैं अभी आता हूँ।

आनंद०—धन्य है ईश्वर! भला तुम बाहर तो निकले। मैंने तो समझा था कि एकांत-वास करने लगे, मगर निकले भी तो चटनियाँ लेकर। वे स्वादिष्ट वस्तुएँ क्या हुईं, जिनका आपने वादा किया था, और जिनका स्मरण मैं प्रेमानुरक्त भाव से कर रहा हूँ।

दया०—ज्योतिस्वरूप कहाँ गए?

आनंद०—ऊर्ध्व संसार में भ्रमण कर रहे हैं। बड़ा ही अद्भुत उदासीन मनुष्य है कि आते ही-आते सो गया, और अभी तक नहीं चौंका।

दया०—मेरे यहाँ एक दुर्घटना हो गई। उसे और क्या कहूँ। सब सामान मौजूद, और चूल्हे में आग न जली।

आनंद०—खूब! यह एक ही रही। लकड़ियाँ न रही होंगी।

सेवती—घर में तो लकड़ियों का पहाड़ लगा है। अभी थोड़े ही दिन हुए कि गाँव से एक गाड़ी लकड़ी आ गई थी। दियासलाई न थी।

आनंद० ( अट्टहास कर ) यह अच्छा प्रहसन हुआ।

थोड़ी-सी भूल ने सारा स्वप्न ही नष्ट कर दिया। कम-से-कम मेरी तो बधिया बैठ गई।

दया०—क्या कहूँ मित्र, अत्यंत लज्जित हूँ। तुमसे सत्य कहता हूँ। आज से मैं परदे का शत्रु हो गया। इस निगोड़ी प्रथा के बंधन ने ठीक होली के दिन ऐसा अनर्थ किया, जिसकी कभी संभावना न थी। अच्छा, अब बतलाओ बाज़ार से लाऊँ पूरियाँ। अभी तो ताज़ी मिल जायँगी।

आनंद०—बाज़ार का रास्ता तो मैंने भी देखा है। कष्ट न करो, जाकर बोर्डिंगहौस में खा लूँगा। रहे यह महाशय, मेरे विचार में तो इन्हें छेड़ना ठीक नहीं, पड़े-पड़े ख़र्राटे लेने दो। प्रातःकाल चौंकेंगे, तो घर का मार्ग पकड़ेंगे।

दया०—तुम्हारा यों वापस जाना मुझे खल रहा है। क्या सोचा था, क्या हुआ। मज़े ले लेकर समोसे और कोफ़्ते खाते और गपड़चौथ मचाते। सभी आशाएँ मिट्टी में मिल गईं। ईश्वर ने चाहा, तो शीघ्र इसका प्रायश्चित्त करूँगा।

आनंद०—मुझे तो इस बात की प्रसन्नता है कि तुम्हारा सिद्धांत टूट गया। अब इतनी आज्ञा दो कि भाभीजी को धन्यवाद दे आऊँ।

दया०—शौक से जाओ।

आनंद० (भीतर जाकर)—भाभीजी को साष्टांग प्रणाम कर रहा हूँ। यद्यपि आज के आकाशी भोज से मुझे दुराशा तो अवश्य हुई, किंतु वह उस आनंद के सामने शून्य है, जो भाई साहब के विचार-परिवर्तन से हुआ है। आज एक दियासलाई ने जो शिक्षा प्रदान की है, वह लाखों प्रामाणिक प्रमाणों से भी संभव नहीं है। इसके लिये मैं आपको सहर्ष धन्यवाद देता हूँ। अब से वधुवर परदे के पक्षपाती न होंगे, यह मेरा अटल विश्वास है।

(पटाक्षेप)

# गृह-दाह

सत्यप्रकाश के जन्मोत्सव में लाला देवप्रकाश ने बहुत रुपए ख़र्च किए थे। उसका विद्यारंभ-संस्कार भी ख़ूब धूम-धाम से किया गया। उसके हवा खाने को एक छोटी-सी गाड़ी थी। शाम को नौकर उसे टहलाने ले जाता। एक नौकर उसे पाठशाला पहुँचाने जाता; दिन-भर वहीं बैठा रहता और उसे साथ लेकर घर आता था। कितना सुशील, होनहार बालक था! गोरा मुखड़ा, बड़ी-बड़ी आँखें, ऊँचा मस्तक, पतले-पतले लाल अधर, भरे हुए हाथ-पाँव। उसे देखकर सहसा मुँह से निकल पड़ता था—भगवान् इसे जिला दे, प्रतापी मनुष्य होगा। उसकी बाल बुद्धि की प्रखरता पर लोगों को आश्चर्य होता था। नित्य उसके मुख चंद्र पर हँसी खेलती रहती थी। किसी ने उसे हठ करते या रोते नहीं देखा।

वर्षा के दिन थे। देवप्रकाश बहन को लेकर गंगा-स्नान करने गए। नदी ख़ूब चढ़ी हुई थी, मानो अनाथ की आँखें हों। उसकी पत्नी निर्मला जल में बैठकर क्रीड़ा करने लगी। कभी आगे जाती, कभी पीछे जाती, कभी डुबकी मारती, कभी अंगुलियों से छींटें उड़ाती। देवप्रकाश ने कहा—"अच्छा, अब निकलो, नहीं तो सरदी हो जायगी।" निर्मला ने कहा—"कहो, तो मैं छाती तक पानी में चली जाऊँ?"

देवप्रकाश—और, जो कहीं पैर फिसल जाय!

निर्मला—पैर क्या फिसलेगा!

यह कहकर वह छाती तक पानी में चली गई। पति ने कहा—"अच्छा, अब आगे पैर न रखना।" किंतु निर्मला के सिर पर

मौत खेल रही थी। यह जल-क्रीड़ा नहीं—मृत्यु क्रीड़ा थी। उसने एक पग और आगे बढ़ाया और फिसल गई। मुँह से एक चीख निकली, दोनों हाथ सहारे के लिये ऊपर उठे और फिर जल-मग्न हो गए। एक पल में प्यासी नदी उसे पी गई। देवप्रकाश खड़े तौलिए से देह पोंछ रहे थे। तुरत पानी में कूदे, साथ का कहार भी कूदा। दो मल्लाह भी कूद पड़े। सबने डुबकियाँ मारीं, टटोला, पर निर्मला का पता न चला। तब डोंगी मँगवाई गई। मल्लाहों ने बार-बार गोते मारे, पर लाश हाथ न आई। देवप्रकाश शोक में डूबे हुए घर आए। सत्यप्रकाश किसी उपहार की आशा में दौड़ा। पिता ने गोद में उठा लिया और बड़े यत्न करने पर भी अपनी सिसकी न रोक सके। सत्यप्रकाश ने पूछा—"अम्मा कहाँ हैं?"

देव०—बेटा, गंगा ने उन्हें नेवता खाने के लिये रोक लिया।

सत्यप्रकाश ने उनके मुख की ओर जिज्ञासा-भाव से देखा और आशय समझ गया। अम्मा, अम्मा कहकर रोने लगा।

( २ )

मातृहीन बालक संसार का सबसे करुणाजनक प्राणी है। दीन-से-दीन प्राणियों को भी ईश्वर का आधार होता है, जो उनके हृदय को सँभालता रहता है। मातृहीन बालक इस आधार से भी वंचित होता है। माता ही उसके जीवन का एक-मात्र आधार होती है। माता के बिना वह पंख-हीन पक्षी है।

सत्यप्रकाश को एकांत से प्रेम हो गया। अकेले बैठा रहता। वृक्षों में उसे उस सहानुभूति का कुछ-कुछ अज्ञात अनुभव होता था, जो घर के प्राणियों में उसे न मिलती थी। माता का प्रेम था, तो सभी प्रेम करते थे, माता का प्रेम उठ गया, तो सभी निष्ठुर हो गए। पिता की आँखों में भी वह प्रेम-ज्योति न रही। दरिद्र को कौन भिक्षा देता है?

छ महीने बीत गए। सहसा एक दिन उसे मालूम हुआ, मेरी नई माता आनेवाली है। दौड़ा पिता के पास गया और पूछा—"क्या मेरी नई माता आवेंगी?" पिता ने कहा—"हाँ, बेटा, वह आकर तुम्हें प्यार करेंगी।"

सत्य०—क्या मेरी मा स्वर्ग से आ जायँगी?

देव०—हाँ, वही आ जायँगी।

सत्य०—मुझे उसी तरह प्यार करेंगी?

देवप्रकाश इसका क्या उत्तर देते? मगर सत्यप्रकाश उस दिन से प्रसन्न-मन रहने लगा। अम्मा आवेंगी! मुझे गोद में लेकर प्यार करेंगी! अब मैं उन्हें कभी दिक़ न करूँगा, कभी ज़िद न करूँगा, अच्छी अच्छी कहानियाँ सुनाया करूँगा।

विवाह के दिन आए। घर में तैयारियाँ होने लगीं। सत्यप्रकाश ख़ुशी से फूला न समाता। मेरी नई अम्मा आवेंगी। बरात में वह भी गया। नए-नए कपड़े मिले। पालकी पर बैठा। नानी ने अंदर बुलाया और उसे गोद में लेकर एक अशरफ़ी दी। वहीं उसे नई माता के दर्शन हुए। नानी ने नई माता से कहा—"बेटी, कैसा सुंदर बालक है! इसे प्यार करना।"

सत्यप्रकाश ने नई माता को देखा और मुग्ध हो गया। बच्चे भी रूप के उपासक होते हैं। एक लावण्यमयी मूर्ति आभूषणों से लदी सामने खड़ी थी। उसने दोनों हाथों से उसका अंचल पकड़कर कहा—"अम्मा!"

कितना अरुचिकर शब्द था, कितना लज्जायुक्त, कितना अप्रिय! वह ललना, जो 'देवप्रिया' नाम से संबोधित होती थी, उत्तर-दायित्व, त्याग और क्षमा का संबोधन न सह सकी। अभी वह प्रेम और विलास का सुख-स्वप्न देख रही थी—यौवन-काल की मदमय वायु तरंगों में आदोलित हो रही थी। इस शब्द

ने उसके स्वप्न को भंग कर दिया। कुछ रुष्ट होकर बोली—"मुझे अम्मा मत कहो।"

सत्यप्रकाश ने विस्मित नेत्रों से देखा। उसका बाल स्वप्न भंग हो गया। आँखें डबडबा गईं। नानी ने कहा—"बेटी, देखो, लड़के का दिल छोटा हो गया। वह क्या जाने, क्या कहना चाहिए। अम्मा कह दिया, तो तुम्हें कौन-सी चोट लग गई?"

देवप्रिया ने कहा—"मुझे अम्मा न कहे।"

( ३ )

सौत का पुत्र विमाता की आँखों में क्यों इतना खटकता है। इसका निर्णय आज तक किसी मनोभाव के पंडित ने नहीं किया। हम किस गिनती में हैं। देवप्रिया जब तक गर्भिणी न हुई, वह सत्यप्रकाश से कभी-कभी बातें करती, कहानियाँ सुनाती; किंतु गर्भिणी होते ही उसका व्यवहार कठोर हो गया। प्रसव काल ज्यों-ज्यों निकट आता था, उसकी कठोरता बढ़ती ही जाती थी। जिस दिन उसकी गोद में एक चाँद-से बच्चे का आगमन हुआ, सत्यप्रकाश ख़ूब उछला-कूदा और सौर-गृह में दौड़ा हुआ बच्चे को देखने गया। बच्चा देवप्रिया की गोद में सो रहा था। सत्यप्रकाश ने बड़ी उत्सुकता से बच्चे को विमाता की गोद से उठाना चाहा कि सहसा देवप्रिया ने सरोष स्वर में कहा—"ख़बरदार, इसे मत छूना, नहीं तो कान पकड़कर उखाड़ लूँगी।"

बालक उलटे पाँव लौट आया और कोठे की छत पर जाकर ख़ूब रोया। कितना सुंदर बच्चा है! मैं उसे गोद में लेकर बैठता, तो कैसा मज़ा आता! मैं उसे गिराता थोड़े ही, फिर इन्होंने मुझे झिड़क क्यों दिया? भोला बालक क्या जानता था कि इस झिड़की का कारण माता की सावधानी नहीं, कुछ और है।

शिशु का नाम ज्ञानप्रकाश रक्खा गया था। एक दिन वह सो

रहा था। देवप्रिया स्नानागार में थी। सत्यप्रकाश चुपके से आया और बच्चे का ओढ़ना हटाकर उसे अनुरागमय नेत्रों से देखने लगा। उसका जी कितना चाहा कि उसे गोद में लेकर प्यार करूँ, पर डर के मारे उसने उसे उठाया नहीं, केवल उसके कपोलों को चूमने लगा। इतने में देवप्रिया निकल आई। सत्यप्रकाश को बच्चे को चूमते देखकर आग हो गई। दूर ही से डाँटा—"हट जा वहाँ से!"

सत्यप्रकाश दीन नेत्रों से माता को देखता हुआ बाहर निकल आया।

संध्या समय उसके पिता ने पूछा—"तुम लल्ला को क्यों रुलाया करते हो?"

सत्य०—मैं तो उसे कभी नहीं रुलाता। अम्मा खेलाने को नहीं देतीं।

देव०—झूठ बोलते हो, आज तुमने बच्चे को चुटकी काटी।

सत्य०—जी नहीं, मैं तो उसकी मुच्छियाँ ले रहा था।

देव०—झूठ बोलता है!

सत्य०—मैं झूठ नहीं बोलता।

देवप्रकाश को क्रोध आ गया। लड़के को दो-तीन तमाचे लगाए। पहली बार यह ताड़ना मिली, और निरपराध! इसने उसके जीवन की काया-पलट कर दी।

(४)

उस दिन से सत्यप्रकाश के स्वभाव में एक विचित्र परिवर्तन दिखाई देने लगा। वह घर में बहुत कम आता। पिता आते, तो उनसे मुँह छिपाता फिरता। कोई खाना खाने को बुलाने आता, तो चोरों की भाँति दबकता हुआ जाकर खा लेता। न कुछ माँगता, न कुछ बोलता। पहले अत्यंत कुशाग्रबुद्धि था। उसकी सफ़ाई, सलीक़े और पर लोग मुग्ध हो जाते

थे। अब वह पढ़ने से जी चुराता, मैले-कुचैले कपड़े पहने रहता। घर में कोई प्रेम करनेवाला न था। बाज़ार के लड़कों के साथ गली-गली घूमता, कनकौवे लूटता। गालियाँ बकना भी सीख गया। शरीर दुर्बल हो गया। चेहरे की कांति ग़ायब हो गई। देवप्रकाश को अब आए दिन उसकी शरारतों के उलहने मिलने लगे और सत्यप्रकाश नित्य घुड़कियाँ और तमाचे खाने लगा, यहाँ तक कि अगर वह कभी घर में किसी काम से चला जाता, तो सब लोग दूर-दूर कहकर दौड़ते।

ज्ञानप्रकाश को पढ़ाने के लिये मास्टर आता था। देवप्रकाश उसे रोज़ सैर कराने साथ ले जाते। हँसमुख लड़का था। देवप्रिया उसे सत्यप्रकाश के साए से भी बचाती रहती थी। दोनों लड़कों में कितना अंतर था! एक साफ़ सुथरा, सुंदर कपड़े पहने, शील और विनय का पुतला, सच बोलनेवाला, देखनेवालों के मुँह से अनायास ही दुआ निकल आती थी। दूसरा, मैला, नटखट, चोरों की तरह मुँह छिपाए हुए, मुँहफट, बात-बात पर गालियाँ बकनेवाला। एक हरा-भरा पौधा, प्रेम में प्लावित स्नेह से सिंचित, दूसरा सूखा हुआ, टेढ़ा, पल्लवहीन नववृक्ष, जिसकी जड़ों को एक मुद्दत से पानी नहीं नसीब हुआ। एक को देखकर पिता की छाती ठंडी होती, दूसरे को देखकर देह में आग लग जाती।

आश्चर्य यह था कि सत्यप्रकाश को अपने छोटे भाई से लेश-मात्र भी ईर्ष्या न थी। अगर उसके हृदय में कोई कोमल भाव शेष रह गया था, तो वह ज्ञानप्रकाश के प्रति स्नेह था। इस मरुभूमि में यही एक हरियाली थी। ईर्ष्या साम्य भाव की द्योतक है। सत्यप्रकाश अपने भाई को अपने से कहीं ऊँचा, कहीं भाग्यशाली समझता। उसमें ईर्ष्या का भाव ही लोप हो गया था।

घृणा से घृणा उत्पन्न होती है, प्रेम से प्रेम। ज्ञानप्रकाश भी बड़े

भाई को चाहता था। कभी कभी उसका पक्ष लेकर अपनी मा से वाद-विवाद कर बैठता। कहता, भैया की अचकन फट गई है, आप नई अचकन क्यों नहीं बनवा देतीं? मा उत्तर देती—उसके लिये वही अचकन अच्छी है। अभी क्या, अभी तो वह नंगा फिरेगा। ज्ञानप्रकाश बहुत चाहता था कि अपने जेब-ख़र्च से बचाकर कुछ अपने भाई को दे, पर सत्यप्रकाश कभी इसे स्वीकार न करता। वास्तव में जितनी देर वह छोटे भाई के साथ रहता, उतनी देर उसे एक शांतिमय आनंद का अनुभव होता। थोड़ी देर के लिये वह सद्भावों के साम्राज्य में विचरने लगता। उसके मुख से कोई भद्दी और अप्रिय बात न निकलती। एक क्षण के लिये उसकी सोई हुई आत्मा जाग उठती।

एक बार कई दिन तक सत्यप्रकाश मदरसे न गया। पिता ने पूछा—तुम आजकल पढ़ने क्यों नहीं जाते? क्या सोच रक्खा है कि मैंने तुम्हारी ज़िंदगी-भर का ठेका ले रक्खा है?

सत्य०—मेरे ऊपर जुर्माने और फ़ीस के कई रुपए हो गए हैं। जाता हूँ, तो दरजे से निकाल दिया जाता हूँ।

देव०—फ़ीस क्यों बाक़ी है? तुम तो महीने महीने ले लिया करते हो न?

सत्य०—आए दिन चंदे लगा करते हैं। फ़ीस के रुपए चंदे में दे दिए।

देव०—और जुर्माना क्यों हुआ?

सत्य०—फ़ीस न देने के कारण।

देव०—तुमने चंदा क्यों दिया?

सत्य०—ज्ञानू ने चंदा दिया, तो मैंने भी दिया।

देव०—तुम ज्ञानू से जलते हो?

सत्य०—मैं ज्ञानू से क्यों जलने लगा। यहाँ हम और वह दो

हैं; माहर हम और वह एक समझे जाते हैं। मैं यह नहीं कहना चाहता कि मेरे पास कुछ नहीं है।

देव०—क्यों, यह कहते शर्म आती है?

सत्य०—जी हाँ, आपकी बदनामी होगी।

देव०—अच्छा, तो आप मेरी मान-रक्षा करते हैं! यह क्यों नहीं कहते कि पढ़ना अब मंजूर नहीं है। मेरे पास इतना रुपया नहीं कि तुम्हें एक-एक क्लास में तीन तीन साल पढ़ाऊँ; ऊपर से तुम्हारे ख़र्च के लिये भी प्रतिमास कुछ दूँ। ज्ञान बाबू तुमसे कितना छोटा है, लेकिन तुमसे एक ही दर्जा नीचे है। तुम इस साल ज़रूर ही फ़ेल होओगे, वह ज़रूर ही पास होगा। अगले साल तुम्हारे साथ हो जायगा। तब तो तुम्हारे मुँह में कालिख लगेगी न।

सत्य०—विद्या मेरे भाग्य ही में नहीं है।

देव०—तुम्हारे भाग्य में क्या है?

सत्य०—भीख माँगना।

देव०—तो फिर भीख ही माँगो। मेरे घर से निकल जाओ। देवप्रिया भी आ गई। बोली—शरमाता तो नहीं, और बातों का जवाब देता है।

सत्य०—जिनके भाग्य में भीख माँगना होता है, वे ही बचपन में अनाथ हो जाते हैं।

देवप्रिया—ये जली-कटी बातें अब मुझसे न सही जायँगी। मैं ख़ून का घूँट पी-पीकर रह जाती हूँ।

देवप्रकाश—बेहया है। कल से इसका नाम कटवा दूँगा। भीख माँगनी है, तो भीख ही माँगो।

(२)

दूसरे दिन सत्यप्रकाश ने घर से निकलने की तैयारी कर दी। उसकी उम्र अब १६ साल की हो गई थी। इतनी बातें सुनने के

बाद उसे उस घर में रहना असह्य हो गया था। जब तक हाथ पाँव न थे, किशोरावस्था की असमर्थता थी, तब तक अवहेलना, निरादर, निठुरता, भर्त्सना सब कुछ सहकर घर में रहता रहा। अब हाथ-पाँव हो गए थे, उस बंधन में क्यों रहता! आत्माभिमान आशा की भाँति चिरजीवी होता है।

गर्मी के दिन थे। दोपहर का समय। घर के सब प्राणी सो रहे थे। सत्यप्रकाश ने अपनी धोती बगल में दबाई, एक छोटा-सा बेग हाथ में लिया और चाहता था कि चुपके से बैठक से निकल जाय कि ज्ञानू आ गया, और उसे जाने को तैयार देखकर बोला—"कहाँ जाते हो, भैया?"

सत्य०—जाता हूँ, कहीं नौकरी करूँगा।

ज्ञानू०—मैं जाकर अम्मा से कहे देता हूँ।

सत्य०—तो फिर मैं तुमसे भी छिपाकर चला जाऊँगा।

ज्ञानू०—क्यों चले जाओगे? तुम्हें मेरी ज़रा भी मुहब्बत नहीं?

सत्यप्रकाश ने भाई को गले लगाकर कहा—"तुम्हें छोड़कर जाने को जी तो नहीं चाहता, लेकिन जहाँ कोई पूछनेवाला नहीं है, वहाँ पड़े रहना बेहयाई है। कहीं दस पाँच की नौकरी कर लूँगा और पेट पालता रहूँगा, और किस लायक़ हूँ?

ज्ञानू०—तुमसे अम्मा क्यों इतना चिढ़ती हैं? मुझे तुमसे मिलने को मना किया करती हैं।

सत्य०—मेरे नसीब खोटे हैं, और क्या।

ज्ञानू०—तुम लिखने-पढ़ने में जी नहीं लगाते?

सत्य०—लगता ही नहीं, कैसे लगाऊँ? जब कोई परवा नहीं करता, तो मैं भी सोचता हूँ—उँह, यही न होगा, ठोकर खाऊँगा। बला से!

ज्ञानू०—मुझे भूल तो न जाओगे? मैं तुम्हारे पास ख़त लिखा करूँगा। मुझे भी एक बार अपने यहाँ बुलाना।

सत्य०—तुम्हारे स्कूल के पते से चिट्ठी लिखूँगा।

ज्ञानू०—( रोते रोते ) मुझे न-जाने क्यों तुम्हारी बड़ी मुहब्बत लगती है।

सत्य०—मैं तुम्हें सदैव याद रक्खूँगा।

यह कहकर उसने फिर भाई को गले से लगाया और घर से निकल पड़ा। पास एक कौड़ी भी न थी, और वह कलकत्ते जा रहा था।

( ६ )

सत्यप्रकाश कलकत्ते क्योंकर पहुँचा, इसका वृत्तांत लिखना व्यर्थ है। युवकों में दुस्साहस की मात्रा अधिक होती है। वे हवा में क़िले बना सकते हैं—धरती पर नाव चला सकते हैं। कठिनाइयों की उन्हें कुछ परवा नहीं होती। अपने ऊपर असीम विश्वास होता है। कलकत्ते पहुँचना ऐसा कष्ट साध्य न था। सत्यप्रकाश चतुर युवक था। पहले ही उसने निश्चय कर लिया था कि कलकत्ते में क्या करूँगा, कहाँ रहूँगा। उसके बैग में लिखने की सामग्री मौजूद थी। बड़े शहरों में जीविका का प्रश्न कठिन भी है, और सरल भी। सरल है उनके लिये, जो हाथ से काम कर सकते हैं, कठिन है उनके लिये, जो क़लम से काम करते हैं। सत्यप्रकाश मज़दूरी करना नीच समझता था। उसने एक धर्मशाला में असबाब रक्खा। बाद में शहर के मुख्य-मुख्य स्थानों का निरीक्षण कर एक डाकघर के सामने लिखने का सामान लेकर बैठ गया, और अपढ़ मज़दूरों की चिट्ठियाँ, मनीऑर्डर आदि लिखने का व्यवसाय करने लगा। पहले कई दिन तो उसको इतने पैसे भी न मिले कि भर-पेट भोजन करता, लेकिन धीरे-धीरे आमदनी बढ़ने लगी। वह मज़दूरों से इतने विनय के साथ बातें करता और उनके समाचार इतने विस्तार से लिखता कि बस, वे पत्र को सुनकर बहुत प्रसन्न

होते। अशिक्षित लोग एक ही बात को दो-दो तीन-तीन बार लिखते हैं। उनकी दशा ठीक रोगियों की-सी होती है, जो वैद्य से अपनी व्यथा और वेदना का वृत्तांत कहते नहीं थकते। सत्यप्रकाश सूत्र को व्याख्या का रूप देकर मज़दूरों को मुग्ध कर देता था। एक सतुष्ट होकर जाता , तो अपने कई अन्य भाइयों को खोज लाता। एक ही महीने में उसे १) रोज़ मिलने लगा। उसने धर्मशाला से निकलकर शहर से बाहर ४) महीने पर एक छोटी-सी कोठरी ले ली। एक जून बनाता, दोनों जून खाता। बर्तन अपने हाथों से धोता। ज़मीन पर सोता। उसे अपने निर्वासन पर ज़रा भी खेद और दुःख न था। घर के लोगों की कभी याद न आती। वह अपनी दशा पर सतुष्ट था। केवल ज्ञानप्रकाश की प्रेम-युक्त बातें न भूलतीं। अंधकार में यही एक प्रकाश था। बिदाई का अंतिम दृश्य आँखों के सामने फिरा करता। जीविका से निश्चिंत होकर उसने ज्ञानप्रकाश को एक पत्र लिखा। उत्तर आया। उसके आनंद की सीमा न रही। ज्ञानू मुझे याद करके रोता है, मेरे पास आना चाहता है, स्वास्थ्य भी अच्छा नहीं है। प्यासे को पानी से जो तृप्ति होती है, वही तृप्ति इस पत्र से सत्यप्रकाश को हुई। मैं अकेला नहीं हूँ, कोई मुझे भी चाहता है—मुझे भी याद करता है।

उस दिन से सत्यप्रकाश को यह चिंता हुई कि ज्ञानू के लिये कोई उपहार भेजूँ। युवकों को मित्र बहुत जल्द मिल जाते हैं। सत्यप्रकाश की भी कई युवकों से मित्रता हो गई थी। उनके साथ कई बार सिनेमा देखने गया। कई बार बूटी भंग, शराब-कबाब की भी ठहरी। आईना, तेल, कंघी का शौक़ भी पैदा हुआ। जो कुछ पाता, उड़ा देता , बड़े वेग से नैतिक पतन और शारीरिक विनाश की ओर दौड़ा चला जाता था। इस प्रेम-पत्र ने उसके पैर पकड़ लिए। उपहार के प्रयास में इन दुर्व्यसनों को तिरोहित करना शुरू

किया। सिनेमा का चसका छूटा, मित्रों को हीले-हवाले करके टालने लगा। भोजन भी रूखा सूखा करने लगा। धन संचय की चिंता ने सारी इच्छाओं को परास्त कर दिया। उसने निश्चय किया कि एक अच्छी-सी घड़ी भेजूँ। उसका दाम कम-से-कम ४०) होगा। अगर तीन महीने तक एक कौड़ी का भी अपव्यय न करूँ, तो घड़ी मिल सकती है। ज्ञानू घड़ी देखकर कैसा खुश होगा। अम्मा और बाबूजी भी देखेंगे। उन्हें मालूम हो जायगा कि मैं भूखों नहीं मर रहा हूँ। किफ़ायत की धुन में वह बहुधा दिया-बत्ती भी न करता। बड़े सवेरे काम करने चला जाता और सारे दिन दो-चार पैसे की मिठाई खाकर काम करता रहता। उसके ग्राहकों की संख्या दिन-दूनी होती जाती थी। चिट्ठी-पत्री के अतिरिक्त अब उसने तार लिखने का भी अभ्यास कर लिया था। दो ही महीनों में उसके पास ४०) एकत्र हो गए; और जब घड़ी के साथ सुनहरी चेन का पारसल बनाकर ज्ञानू के नाम भेज दिया, तो उसका चित्त इतना उत्साहित था, मानो किसी निस्संतान के बालक हुआ हो।

( ७ )

'घर' कितनी ही कोमल, पवित्र, मनोहर स्मृतियों को जागृत कर देता है! यह प्रेम का निवास स्थान है। प्रेम ने बहुत तपस्या करके यह वरदान पाया है।

किशोरावस्था में 'घर' माता-पिता, भाई-बहन, सखी-सहेली के प्रेम की याद दिलाता है, प्रौढ़ावस्था में गृहिणी और बाल-बच्चों के प्रेम की। यही वह लहर है, जो मानव जीवन मात्र को स्थिर रखती है, उसे समुद्र की वेगवती लहरों में बहने और चट्टानों से टकराने से बचाती है। यही वह मंडप है, जो जीवन को समस्त विघ्न-बाधाओं से सुरक्षित रखता है।

सत्यप्रकाश का 'घर' कहाँ था? वह कौन-सी शक्ति थी, जो

कलकत्ते के विराट् प्रलोभनों से उसकी रक्षा करती थी?—माता का प्रेम, पिता का स्नेह, बाल-बच्चों की चिंता?—नहीं, उसका रक्षक, उद्धारक, उसका पारितोषक केवल ज्ञानप्रकाश का स्नेह था। उसी के निमित्त वह एक-एक पैसे की किफ़ायत करता। उसी के लिये वह कठिन परिश्रम करता—धनोपार्जन के नए-नए उपाय सोचता। उसे ज्ञानप्रकाश के पत्रों से मालूम हुआ था कि इन दिनों देवप्रकाश की आर्थिक स्थिति अच्छी नहीं है। वह एक घर बनवा रहे हैं, जिसमें व्यय अनुमान से अधिक हो जाने के कारण ऋण लेना पड़ा है; इसलिये अब ज्ञानप्रकाश को पढ़ाने के लिये घर पर मास्टर नहीं आता। तब से सत्यप्रकाश प्रतिमास ज्ञानू के पास कुछ-न-कुछ अवश्य भेज देता था। वह अब केवल पत्र-लेखक न था, लिखने के सामान की एक छोटी-सी दूकान भी उसने खोल ली थी। इससे अच्छी आमदनी हो जाती थी। इस तरह पाँच वर्ष बीत गए। रसिक मित्रों ने जब देखा कि अब यह हत्थे नहीं चढ़ता, तो उसके पास आना-जाना छोड़ दिया।

( ८ )

संध्या का समय था। देवप्रकाश अपने मकान में बैठे देवप्रिया से ज्ञानप्रकाश के विवाह के संबंध में बातें कर रहे थे। ज्ञानू अब १७ वर्ष का सुंदर युवक था। बाल-विवाह के विरोधी होने पर भी देवप्रकाश अब इस शुभ मुहूर्त को न टाल सकते थे। विशेषतः जब कोई महाशय ५,०००) दायज देने को प्रस्तुत हों।

देवप्रकाश—मैं तो तैयार हूँ, लेकिन तुम्हारा लड़का भी तो तैयार हो।

देवप्रिया—तुम बातचीत पक्की कर लो, वह तैयार हो ही जायगा। सभी लड़के पहले 'नहीं' करते हैं।

देवप्रिया—ज्ञानू का इनकार केवल संकोच का इनकार नहीं है,

यह सिद्धांत का इनकार है। वह साफ़-साफ कह रहा है कि जब तक भैया का विवाह न होगा, मैं अपना विवाह करने पर राज़ी नहीं हूँ।

देवप्रिया—उसकी कौन चलाए, वहाँ कोई रखैल रख ली होगी, विवाह क्यों करेगा? वहाँ कोई देखने जाता है?

देवप्रिया—(झुँझलाकर) रखैल रख ली होती, तो तुम्हारे लड़के को ४०) महीने न भेजता, और न वे चीज़ें ही देता, जिन्हें पहले महीने से अब तक बराबर देता चला आता है। न-जाने क्यों तुम्हारा मन उसकी ओर से इतना मैला हो गया है! चाहे वह जान निकालकर भी दे दे, लेकिन तुम न पसीजोगी।

देवप्रिया नाराज़ होकर चली गई। देवप्रकाश उससे यही कहलाया चाहते थे कि पहले सत्यप्रकाश का विवाह करना उचित है, किंतु वह कभी इस प्रसंग को आने ही न देती थी। स्वयं देवप्रकाश की यह हार्दिक इच्छा थी कि पहले बड़े लड़के का विवाह करें, पर उन्होंने भी आज तक सत्यप्रकाश को कोई पत्र न लिखा था। देवप्रिया के चले जाने के बाद उन्होंने आज पहली बार सत्यप्रकाश को पत्र लिखा। पहले इतने दिनों तक चुपचाप रहने के लिये क्षमा माँगी, तब उसे एक बार घर आने का प्रेमाग्रह किया। लिखा, अब मैं कुछ ही दिनों का मेहमान हूँ। मेरी अभिलाषा है कि तुम्हारा और तुम्हारे छोटे भाई का विवाह देख लूँ। मुझे बहुत दुःख होगा, यदि तुम यह विनय स्वीकार न करोगे। ज्ञानप्रकाश के असमंजस की बात भी लिखी। अंत में इस बात पर ज़ोर दिया कि किसी और विचार से नहीं, तो ज्ञानू के प्रेम के नाते ही तुम्हें इस बंधन में पड़ना होगा।

सत्यप्रकाश को यह पत्र मिला, तो उसे बहुत खेद हुआ। मेरे भ्रातृस्नेह का यह परिणाम होगा, मुझे न मालूम था। इसके साथ ही उसे यह ईर्ष्यामय आनंद हुआ कि अम्मा और दादा को अब

तो कुछ मानसिक पीड़ा होगी। मेरी उन्हें क्या चिंता थी ? मैं मर भी जाऊँ, तो भी उनकी आँखों में आँसू न आवें। ७ वर्ष हो गए, कभी भूलकर भी पत्र न लिखा कि मरा है, या जीता है। अब कुछ चेतावनी मिलेगी। ज्ञानप्रकाश अंत में विवाह करने पर राज़ी तो हो ही जायगा, लेकिन सहज में नहीं। कुछ न हो, तो मुझे तो एक बार अपने इनकार के कारण लिखने का अवसर मिला। ज्ञानू को मुझसे प्रेम है, लेकिन उसके कारण में पारिवारिक अन्याय का दोषी न बनूँगा। हमारा पारिवारिक जीवन संपूर्णत अन्यायमय है। यह कुमति और वैमनस्य, क्रूरता और नृशंसता का बीजारोपण करता है। इसी माया में फँसकर मनुष्य अपनी प्यारी संतान का शत्रु हो जाता है। न, मैं आँखों देखकर यह मक्खी न निगलूँगा। मैं ज्ञानू को समझाऊँगा अवश्य। मेरे पास जो कुछ जमा है, वह सब उसके विवाह के निमित्त अर्पण भी कर दूँगा। बस, इससे ज़्यादा मैं और कुछ नहीं कर सकता। अगर ज्ञानू भी अविवाहित ही रहे, तो संसार कौन सूना हो जायगा ? ऐसे पिता का पुत्र क्या वंशपरंपरा का पालन न करेगा ? क्या उसके जीवन में फिर वही अभिनय न दुहराया जायगा, जिसने मेरा सर्वनाश कर दिया ?

दूसरे दिन सत्यप्रकाश ने ५००) पिता के पास भेजे और पत्र का उत्तर लिखा कि मेरा अहोभाग्य, जो आपने मुझे याद किया। ज्ञानू का विवाह निश्चित हो गया, इसकी बधाई ! इन रुपयों से नववधू के लिये कोई आभूषण बनवा दीजिएगा। रही मेरे विवाह की बात। सो मैंने अपनी आँखों से जो कुछ देखा और मेरे सिर पर जो कुछ बीती है, उस पर ध्यान देते हुए यदि मैं कुटुंब पाश में फँसूँ, तो मुझसे बड़ा उल्लू संसार में न होगा। आशा है, आप मुझे क्षमा करेंगे। विवाह की चर्चा ही से मेरे हृदय को आघात पहुँचता है।

दूसरा पत्र ज्ञानप्रकाश को लिखा कि माता-पिता की आज्ञा

को शिरोधार्य करो। मैं अपढ़, मूर्ख, बुद्धि-हीन आदमी हूँ, मुझे विवाह करने का कोई अधिकार नहीं है। मैं तुम्हारे विवाह के शुभोत्सव में सम्मिलित न हो सकूँगा, लेकिन मेरे लिये इससे बढ़कर आनंद और संतोष का विषय नहीं हो सकता।

( ६ )

देवप्रकाश यह पढ़कर अवाक् रह गए। फिर आग्रह करने का साहस न हुआ। देवप्रिया ने नाक सिकोड़कर कहा—"यह लौंडा देखने ही को सीधा है, है ज़हर का बुझाया हुआ! सौ कोस पर बैठा हुआ बरछियों से कैसा छेद रहा है"

किंतु ज्ञानप्रकाश ने यह पत्र पढ़ा, तो उसे मर्माघात पहुँचा। दादा और अम्मा के अन्याय ने ही उन्हें यह भीषण व्रत धारण करने पर बाध्य किया है। इन्हीं ने उन्हें निर्वासित किया है, और शायद सदा के लिये। न जाने अम्मा को उनसे क्यों इतनी जलन हुई। मुझे तो अब याद आता है कि किशोरावस्था ही से वह बड़े आज्ञाकारी, विनयशील और गंभीर थे। उन्हें अम्मा की बातों का जवाब देते नहीं सुना। मैं अच्छे-से अच्छा खाता था, फिर भी, उनके तेवर मैले न हुए, हालाँकि उन्हें जलना चाहिए था। ऐसी दशा में अगर उन्हें गार्हस्थ्य जीवन से घृणा हो गई, तो आश्चर्य ही क्या? फिर, मैं ही क्यों इस विपत्ति में फँसूँ? कौन जाने, मुझे भी ऐसी ही परिस्थिति का सामना करना पड़े। भैया ने बहुत सोच-समझकर यह धारणा की है।

संध्या समय जब उसके माता पिता बैठे हुए इसी समस्या पर विचार कर रहे थे, ज्ञानप्रकाश ने आकर कहा—"मैं कल भैया से मिलने जाऊँगा।"

देवप्रिया—क्या कलकत्ते जाओगे?

ज्ञान०—जी, हाँ।

देवप्रिया—उन्हीं को क्यों नहीं बुलाते ?

ज्ञान०—उन्हें कौन मुँह लेकर बुलाऊं ? आप लोगों ने तो पहले ही मेरे मुँह मे कालिख लगा दी है। ऐसा देव-पुरुष आप लोगों के कारण विदेश में ठोकर खा रहा है, और मैं इतना निर्लज्ज हो जाऊँ कि

देवप्रिया—अच्छा चुप रह, नहीं ब्याह करना है, न कर, जले पर लोन मत छिड़क ! माता पिता का धर्म है, इसलिये कहती हूँ, नहीं तो यहाँ ठेंगे की परवा नहीं है। तू चाहे ब्याह कर, चाहे क्वाँरा रह, पर मेरी आँखों से दूर हो जा।

ज्ञान०—क्या मेरी सूरत से भी घृणा हो गई ?

देवप्रिया—जब तू हमारे कहने ही में नहीं, तो जहाँ चाहे रह। हम भी समझ लेंगे कि भगवान् ने लड़का ही नहीं दिया।

देव०—क्यों व्यर्थ ऐसे कटु वचन बोलती हो ?

ज्ञान०—अगर आप लोगों की यही इच्छा है, तो यही होगा। देवप्रकाश ने देखा कि बात का बतंगड़ हुआ चाहता है, तो ज्ञानप्रकाश को इशारे से टाल दिया, और पत्नी के क्रोध को शांत करने की चेष्टा करने लगे। मगर देवप्रिया फूट-फूटकर रो रही थी, बार बार कहती थी—"मैं इसकी सूरत न देखूँगी"। अंत में देवप्रकाश ने चिढ़कर कहा—"तो तुम्हीं ने तो कटु वचन कहकर उसे उत्तेजित कर दिया।"

देवप्रिया—यह सब विष उसी चाडाल ने बोया है, जो यहाँ से सात समुद्र पार बैठा हुआ मुझे मिट्टी में मिलाने का उपाय कर रहा है। मेरे बेटे को मुझसे छीनने ही के लिये उसने यह प्रेम का स्वाँग भरा है। मैं उसकी नस नस पहचानती हूँ। उसका यह मंत्र मेरी जान लेकर छोड़ेगा, नहीं तो मेरा शानू, जिसने कभी मेरी बात का उत्तर नहीं दिया, यों मुझे न जलाता

देव०—अरे, तो क्या वह विवाह ही न करेगा? अभी गुस्से में अनाप-शनाप बक गया है। ज़रा शांत हो जायगा, तो मैं समझा-कर राज़ी कर दूँगा।

देवप्रिया—मेरे हाथ से निकल गया।

देवप्रिया की आशंका सत्य निकली। देवप्रकाश ने बेटे को बहुत समझाया। कहा—"तुम्हारी माता इस शोक में मर जायगी", किंतु कुछ असर न हुआ। उसने एक बार 'नहीं' कहकर 'हाँ' न की। निदान पिता भी निराश होकर बैठ रहे।

तीन साल तक प्रतिवर्ष विवाह के दिनों में यह प्रश्न उठता रहा, पर ज्ञानप्रकाश अपनी प्रतिज्ञा पर अटल रहा। माता का रोना-धोना निष्फल हुआ। हाँ, उसने माता की एक बात मान ली—वह भाई से मिलने कलकत्ते न गया।

तीन साल में घर में बड़ा परिवर्तन हो गया। देवप्रिया की तीनों कन्याओं का विवाह हो गया। अब घर में उसके सिवा कोई स्त्री न थी। सूना घर उसे खाए लेता। जब वह नैराश्य और क्रोध से व्याकुल हो जाती, तो सत्यप्रकाश को खूब जी भरकर कोसती, मगर दोनों भाइयों में प्रेम-पत्र-व्यवहार बराबर होता रहता था।

देवप्रकाश के स्वभाव में एक विचित्र उदासीनता प्रकट होने लगी। उन्होंने पेंशन ले ली थी, और प्रायः धर्म-ग्रंथों का अध्ययन किया करते थे। ज्ञानप्रकाश ने भी 'आचार्य' की उपाधि प्राप्त कर ली थी और एक विद्यालय में अध्यापक हो गए थे। देवप्रिया अब संसार में अकेली थी।

देवप्रिया अपने पुत्र को गृहस्थी की ओर खींचने के लिये नित्य टोने-टोटके किया करती। बिरादरी में कौन-सी कन्या सुंदर है, गुण-वती है, सुशिक्षिता है—उसका बखान किया करती, पर ज्ञानप्रकाश को इन बातों के सुनने की भी फ़ुरसत न थी।

मोहल्ले के और घरों में नित्य ही विवाह होते रहते थे। बहुएँ

आती थीं, उनकी गोद में बच्चे खेलने लगते थे, घर गुलज़ार हो जाता था। कहीं बिदाई होती थी, कहीं बधाइयाँ आती थीं, कहीं गाना बजाना होता था, कहीं बाजे बजते थे। यह चहल-पहल देखकर देवप्रिया का चित्त चंचल हो जाता। उसे मालूम होता, मैं ही संसार में सबसे अभागिनी हूँ। मेरे ही भाग्य में यह सुख भोगना नहीं बदा है। भगवान् ऐसा भी कोई दिन आवेगा कि मैं अपनी बहू का मुख-चन्द्र देखूँगी, बालकों को गोद में खिलाऊँगी। वह भी कोई दिन होगा कि मेरे घर में भी आनन्दोत्सव के मधुर गान की तानें उठेंगी! रात दिन ये ही बातें सोचते सोचते देवप्रिया की दशा उन्मादिनी की सी हो गई। आप-ही आप सत्यप्रकाश को कोसने लगती—वही मेरे प्राणों का घातक है। तल्लीनता उन्माद का प्रधान गुण है। तल्लीनता अत्यन्त रचनाशील होती है। वह आकाश में देवताओं के विमान उड़ाने लगती है। अगर भोजन में नमक तेज़ हो गया, तो यह शत्रु ने कोई रोड़ा रख दिया होगा। देवप्रिया को अब कभी कभी धोखा हो जाता कि सत्यप्रकाश घर में आ गया है, वह मुझे मारना चाहता है, ज्ञानप्रकाश को विष खिलाए देता है। एक दिन उसने सत्यप्रकाश के नाम एक पत्र लिखा और उसमें जितना कोसते बना, कोसा—तू मेरे प्राणों का वैरी है, मेरे कुल का घातक है, हत्यारा है। वह कौन दिन आवेगा कि तेरी मिट्टी उठेगी। तूने मेरे लड़के पर वशीकरण-मन्त्र चला दिया है। दूसरे दिन फिर ऐसा ही एक पत्र लिखा, यहाँ तक कि यह उसका नित्य का कर्म हो गया। जब तक एक चिट्ठी में सत्यप्रकाश को गालियाँ न दे लेती, उसे चैन ही न आता! इन पत्रों को वह कहारिन के हाथ डाकघर भिजवा दिया करती थी।

( १० )

ज्ञानप्रकाश का अध्यापक होना सत्यप्रकाश के लिये घातक हो

गया। परदेश में उसे यही संतोष था कि मैं संसार में निराधार नहीं हूँ। अब यह अवलम्ब जाता रहा। ज्ञानप्रकाश ने जोर देकर लिखा—अब आप मेरे हेतु कोई कष्ट न उठावें। मुझे अपनी गुजर करने के लिये काफ़ी से ज़्यादा मिलने लगा है।

यद्यपि सत्यप्रकाश की दूकान खूब चलती थी, लेकिन कलकत्ते-जैसे शहर में एक छोटे-से दूकानदार का जीवन बहुत सुखी नहीं होता। ६०) ७०) की मासिक आमदनी होती ही क्या है? अब तक वह जो कुछ बचाता था, वह वास्तव में बचत न थी, बल्कि त्याग था। एक वक्त रूखा सूखा खाकर, एक तंग आर्द्र कोठरी में रहकर २५) ३०) बच रहते थे। अब दोनों वक्त भोजन मिलने लगा। कपड़े भी ज़रा साफ़ पहनने लगा। मगर थोड़े ही दिनों में उसके खर्च में औषधियों की एक मद बढ़ गई। फिर वही पहले की-सी दशा हो गई। बरसों तक शुद्ध वायु, प्रकाश और पुष्टिकर भोजन से वंचित रहकर अच्छे-से-अच्छा स्वास्थ्य भी नष्ट हो सकता है। सत्यप्रकाश को अरुचि, मंदाग्नि आदि रोगों ने आ घेरा। कभी कभी ज्वर भी आ जाता। युवावस्था में आत्मविश्वास होता है। किसी अवलम्ब की परवा नहीं होती। वयोवृद्धि दूसरों का मुँह ताकती है, कोई आश्रय ढूँढ़ती है। सत्यप्रकाश पहले सोता, तो एक ही करवट में सबेरा हो जाता। कभी बाज़ार से पूरियाँ लेकर खा लेता, कभी मिठाई पर टाल देता। पर अब रात को अच्छी तरह नींद न आती, बाजारू भोजन से घृणा होती, रात को घर आता, तो थककर चूर-चूर हो जाता। उस वक्त चूल्हा जलाना, भोजन पकाना बहुत अखरता। कभी-कभी वह अपने अकेलेपन पर रोता। रात को जब किसी तरह नींद न आती, तो उसका मन किसी से बातें करने को लालायित होने लगता। पर वहाँ निशाधकार के सिवा और कौन था? दीवालों के कान चाहे हों, मुँह नहीं

होता। इधर ज्ञानप्रकाश के पत्र भी अब कम आते थे और वे भी रूखे। उनमें अब हृदय के सरल उद्गारों का लेश भी न रहता। सत्यप्रकाश अब भी वैसे ही भावमय पत्र लिखता था, पर एक अध्यापक के लिये भावुकता कब शोभा देती है? शनै शनै सत्यप्रकाश को भ्रम होने लगा कि ज्ञानप्रकाश भी मुझसे निष्ठुरता करने लगा, नहीं तो क्या मेरे पास दो-चार दिन के लिये आना असभव था? मेरे लिये तो घर का द्वार बद है, पर उसे कौन सी बाधा है? इस गरीब को क्या मालूम कि यहाँ ज्ञानप्रकाश ने माता से कलकत्ते न जाने को कसम खा ली है। इस भ्रम ने उसे और भी हताश कर दिया।

शहरों में मनुष्य बहुत होते हैं, पर मनुष्यता विरले ही में होती है। सत्यप्रकाश उस बहु सख्यक स्थान में भी अकेला था। उसके मन में अब एक नई आकाक्षा अकुरित हुई। क्यों न घर लौट चलूँ? किसी सगिनी के प्रेम की क्यों न शरण लूँ? वह सुख और शाति और कहाँ मिल सकती है? मेरे जीवन के निराशाधकार को और कौन ज्योति आलोकित कर सकती है? वह इस आवेश को अपनी सपूर्ण विचार शक्ति से रोकता, पर जिस भाँति किसी बालक को घर में रक्खी हुई मिठाइयों की याद बार बार खेल से घर खींच लाती है, उसी तरह उसका चित्त भी बार बार उन्हीं मधुर चिताओं में मग्न हो जाता था। वह सोचता—मुझे विधाता ने सब सुख से वचित कर दिया है, नहीं तो मेरी दशा ऐसी हीन क्यों होती? मुझे ईश्वर ने बुद्धि न दी थी क्या? क्या मैं श्रम से जी चुराता था? अगर बालपन ही में मेरे उत्साह और अभिरुचि पर तुषार न पड़ गया होता, मेरी बुद्धि—शक्तियों का गला न घोंट दिया गया होता, तो मैं भी आज आदमी होता, पेट पालने के लिये इस विदेश में न पड़ा रहता। नहीं, मैं अपने ऊपर यह अत्याचार न करूँगा।

महीनों तक सत्यप्रकाश के मन और बुद्धि में यह सघर्ष होता

रहा। एक दिन वह दूकान से आकर चूल्हा जलाने जा रहा था।
डाकिए ने पुकारा। ज्ञानप्रकाश के सिवा उसके पास और किस
के पत्र न आते थे। आज ही इनका पत्र आ चुका था। यह दूसरा
पत्र क्यों? किसी अनिष्ट की आशंका हुई। पत्र लेकर पढ़ने लगा।
एक क्षण में पत्र उसके हाथ से छूटकर गिर पड़ा, और वह सि
थामकर बैठ गया कि ज़मीन पर न गिर पड़े। यह देवप्रिया
विषयुक्त लेखनी से निकला हुआ ज़हर का तीर था, जिसने एक प
में उसे संज्ञाहीन कर दिया। उसकी सारी मर्मांतक व्यथा—क्रो
नैराश्य, कृतघ्नता, ग्लानि—केवल एक ठंडी साँस में समाप्त हो गई

वह जाकर चारपाई पर लेट रहा। मानसिक व्यथा आप से आ
पानी हो गई। हा! मेरा जीवन नष्ट हो गया! मैं ज्ञानप्रकाश का श
हूँ? मैं इतने दिनों से केवल उसके जीवन को मिट्टी में मिल
के लिये ही प्रेम का स्वाँग भर रहा हूँ? भगवन्! तुम्हीं इस
साक्षी हो!

तीसरे दिन फिर देवप्रिया का पत्र पहुँचा। सत्यप्रकाश ने उ
लेकर फाड़ डाला। पढ़ने की हिम्मत न पड़ी।

एक ही दिन पीछे तीसरा पत्र पहुँचा। उसका भी वही ध
हुआ। फिर तो यह एक नित्य का कर्म हो गया। पत्र आता और फा
दिया जाता। किंतु देवप्रिया का अभिप्राय बिना पढ़े ही पूरा हो जाता
था—सत्यप्रकाश के मर्मस्थान पर एक चोट और पड़ जाती थी।

एक महीने की भीषण हार्दिक वेदना के बाद सत्यप्रकाश क
जीवन से घृणा हो गई। उसने दूकान बंद कर दी, बाहर
आना छोड़ दिया। सारे दिन खाट पर पड़ा रहता। वे दिन
आते, जब माता पुचकारकर गोद में बिठा लेती, और कहती,
"बेटा!"। पिता संध्या समय दफ़्तर से आकर गोद में उठा लेते,
कहते—"भैया!"। माता की सजीव मूर्ति उसके सामने आ